Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



[ worldly life - सांसारिक जीवन, दुनियावी जिन्दगी ; mixture - मिश्रण ; pain - पीडा, दुख, दर्द ; naturally - स्वभावतः ; arises - उठता है ; western - पाश्चात्य, पश्चिम के ; material - भौतिक; goal - उद्देश्य; suicide - आत्महत्या, खुदकुशी; morality - नैतिकता ; immorality - अनैतिकता ; standard - स्तर ; exception - अपवाद ; lunatic - पागल ; independent - स्वतंत्र ]

## APPENDIX II

**(a) Appropriate words for cries of animals.**

कुत्ता भूंकता है— The dog barks.
गाय रंभाती है—The cow lows.
सांड डकारता है—The bull bellows.
घोड़ा हिनहिनाता है—The horse neighs.
गधा रेंकता है—The ass brays.
बिल्ली म्यां म्यां करती है—The cat mews.
बकरी मिमियाती है—The goat bleats.
बाघ गुर्राता है—The tiger growls.
शेर दहाड़ता है—The lion roars.
चिड़िया चहचहाती है—The bird chirps.
कौआ कांव-कांव करता है—The crow caws.
बंदर चिचियाता है—The monkey chatters.
ऊँट बलबलाता है—The camel grunts.
मुर्गा बांग देता है—The cock crows.
सांप फुफकारता है—The snake hisses.
हाथी चिंघाड़ता है—The elephant trumpets.
मोर कूकता है—The peacock screams.
मधुमक्खियाँ भिनभिनाती हैं—The bees hum.

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



**(b) Appropriate terms for groups or collection of persons, animals or things.**

मनुष्यों की भीड़—a crowd of people.

सौदागरों का झुंड—a company of merchants.

डाकुओं का गिरोह—a gang of robbers.

जोड़। बैल या बैलों का जोड़ा—a yoke of oxen.

पेड़ों का कुंज—a grove of trees.

आमों का गुच्छा—a bunch of mangoes.

कुंजियों का झब्बा—a bunch of keys,

छड़ियों का गट्ठा—a bundle of sticks.

जहाज़ों का बेड़ा—a fleet of ships.

किताबों का ढेर—a pile of books.

पहाड़ों का सिलसिला—a chain of mountains.

मल्लाहों की मण्डली—a crew of sailors.

चाकरों की पंक्ति—a train of followers.

---

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.

# APPENDIX III

## Model Essays—नमूने के लेख

### I

### स्कूल में पारितोषिक-वितरण

हमारी पाठशाला में पारितोषिक-वितरण का उत्सव 15 मार्च को 5-30 बजे शाम के समय हुआ। मद्रास के शिक्षा-विभाग के डिप्टी डाइरेक्टर साहब ने अध्यक्षासन ग्रहण किया और उनकी धर्मपत्नी ने अपने कर कमलों से पारितोषिक वितरित किये। उस दिन स्कूल में पढ़ाई का काम बिलकुल बंद था। हम सब लोग भिन्न-भिन्न तैयारियों में लगे हुए थे। स्कूल के मैदान में एक बड़ा शामियाना लगाया गया। ड्राइंग क्लास के विद्यार्थियों ने सजावट का काम अपने ऊपर ले लिया। तरह तरह की सूक्तियाँ लिखकर स्थान-स्थान पर टँगायी गयीं। काग़ज़ की बेलों और फूलों से सारा शामियाना विभूषित था। श्री सभापति तथा उनकी धर्मपत्नी के बैठने के लिए सुनहरी कुर्सियाँ मँगायी गयी थीं। उनपर हरी मखमल की गद्दियाँ थीं। एक बड़ी मेज़ पर पारितोषिक सजे हुए थे। बहुत-सी सुन्दर और आकर्षक पुस्तकें थीं। हरेक पर एक छपी हुई 'चिट' थी, जिसपर लिखा हुआ था कि यह पारितोषिक अमुक विद्यार्थी को अमुक कार्य के लिए दिया गया है। चिट पर हेडमास्टर साहब का हस्ताक्षर था।

पाँच बजे से ही मद्रास शहर के भद्र पुरुषों का आना शुरू हुआ। स्कूल की प्रबन्धकारिणी समिति के सदस्यगण आगन्तुकों

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



को यथास्थान बिठाता था। जब 5-30 बजने में 5 मिनट बाक़ी थे, हम सब सभापतिजी के आने की प्रतीक्षा करने लगे। प्रबंध-कर्तालोग़ हेडमास्टर स:हब सहित स्कूल के फाटक पर खड़े हो गये। ठीक 5-25 बजे डिप्टी डाइरेक्टर साहब अपनी धर्मपत्नी सहित आ पहुँचे। प्रमुख सभासदों से हाथ मिलाने के बाद शामियाने की ओर बढ़े। सबसे पहले बालचरों ने डंडों की मेहराब बनाकर उनका स्वागत किया। फिर दोनों मेहमान मंच पर अपनी-अपनी कुर्सियों पर विराजमान हुए। चौथे दर्जे के एक छोटे लड़के ने दो बड़े-बड़े फूलों के हार श्री सभापतिजी और उनकी धर्मपत्नी को पहनाये और उस समय बड़े ज़ोर से तालियाँ बजीं। एक लड़के ने ईश्वर-वंदना की। फिर एक दूसरे विद्यार्थी ने 'वन्दे मातरम्' गीत गाया। उस समय सभी स्त्री-पुरुष खड़े हो गये। इसके बाद तीन-चार विद्यार्थियों ने भिन्न-भिन्न गाने सुनाये, जिनको सुनकर सभी उपस्थित सज्जनों ने बड़ा हर्ष प्रकट किया।

तदनंतर हेडमास्टर साहब ने स्कूल का वार्षिक विवरण पढ़ सुनाया। उसमें बताया गया था कि स्कूल दिन-प्रतिदिन उन्नति कर रहा है। दो वर्ष पहले 300 विद्यार्थी थे, अब उनकी संख्या 800 से अधिक हो गयी है। गत एस.एस.एल.सी, परीक्षा का फल बहुत अच्छा रहा। कई विद्यार्थी प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण हुए। खेल में भी हमारा स्कूल अन्य स्कूलों से पीछे नहीं रहा। टूर्नमेंट में हॉकी-शील्ड हमारे हाथ आयी। फ़ुटबाल में हमारा नंबर दूसरा रहा। यदि हमारा एक खिलाड़ी बीमार न हो

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



जाता, तो, हम अवश्य ही प्रथम रहते। एक मील की दौड़ में पहला पुरस्कार पानेवाला विद्यार्थी हमारे ही स्कूल का था।

अब डाइरेक्टर साहब की धर्मपत्नी ने पारितोषिक देना आरंभ किया। सीनियर मास्टर साहब पारितोषिक पानेवालों के नाम पुकारते जाते थे। एक दूसरे अध्यापक पारितोषिक उठा-उठाकर आगे बढ़ाते जाते थे, और श्रीमतीजी मुस्कुराती हुई पारितोषिक देती जाती थीं। जिस विद्यार्थी को पारितोषिक मिलता था, वह श्रीमतीजी को प्रणाम करके पीछे हट जाता था। फिर उसके स्थान पर दूसरा विद्यार्थी आता था। प्रत्येक बार उपस्थित सज्जन करतल-ध्वनि करते थे। मुझे तीन पुस्तकें पारितोषिक के रूप में मिलीं, हिन्दी-अंग्रेज़ी कोश, साकेत और एक उपन्यास। मेरे साथियों ने मुझे बधाई दी। कई लड़कों को पदक भी दिये गये। एक विद्यार्थी ने अपनी जान को आफ़त में डालकर अपने एक साथी को मोटर के नीचे कुचल जाने से बचाया था। जब हेडमास्टर ने इस बालचर के साहस का वर्णन किया, तो सारा सभामंडप करतल-ध्वनि से गूंज उठा, और एक सेठ ने अपनी जेब से 350 रुपये स्वर्ण-पदक के लिए प्रदान किये।

अंत में सभापति का भाषण हुआ। उन्होंने हमारे काम से सन्तोष प्रकट किया और इस उन्नति के लिए बधाई दी। श्रीमानजी ने विद्यार्थियों से अपने भाषण के सिलसिले में कहा, 'नौजवानों के जीवन का उद्देश्य सिर्फ़ परीक्षा पास करना नहीं है, उनको जीवन-संग्राम में भाग लेने के लिए भी तैयार

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



होना चाहिए। अपनी जाति और अपने देश की सेवा करना प्रत्येक नवयुवक का परम धर्म है।"

उसके बाद हेडमास्टर साहब ने सभापति, उनकी धर्मपत्नी तथा अन्य उपस्थित सज्जनों और देवियों को धन्यवाद दिया, और सभा विसर्जित हुई। सभापति को सम्मान के साथ बिदा किया गया, और हम सब खुशी-खुशी चले आये।

## II

## रेल का उपयोग

आजकल एक जगह से दूसरी जगह आने-जाने का सबसे अच्छा और सबसे अधिक प्रचलित साधन 'रेल' है। 'रेल' शब्द का अर्थ है—लोहे की पटरी। रेलगाड़ियों को लोहे की पटरी पर चलने के कारण 'रेल' कहते हैं। जार्ज स्टीवेन्सन ने सन् 1829 ई० में रेल के इंजन का ईजाद किया था। उसके बाद रेल में बड़ी उन्नति हुई। अब रेलगाड़ियाँ संसार के सभी देशों में प्रचलित हो गयी हैं। मद्रास राज्य के प्रायः सभी जिले रेलवे द्वारा संबद्ध हो गये हैं। वैज्ञानिकों ने अब बड़े उत्तम इंजन तैयार कर दिये हैं। उन लोगों ने नदियों पर पुल और पहाड़ों में सुरंग बनाकर रेल का मार्ग सुगम कर दिया है। रेगिस्तान में भी वे लोग रेल ले गये हैं।

रेल से व्यापार को बड़ा लाभ होता है। पुराने जमाने में जब रेलगाड़ी नहीं थी, एक स्थान से दूसरे स्थान तक माल ले जाने में बहुत समय लगता था और बड़ा कष्ट भी होता था।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



घोड़ों, ऊँटों और बैल-गाड़ियों पर माल ढोया जाता था और ख़र्च इतना पड़ता था कि बेचने और ख़रीदनेवालों को बड़ी असुविधा होती थी। रास्ते में चोरों का भी डर रहता था। मगर रेल-गाड़ियों के आने से अब ये सब आफ़तें दूर हो गयी हैं। थोड़े समय में, कम ख़र्च पर माल एक जगह से दूसरी जगह पहुँच जाता है।

लड़ाई के समय में तो रेलों से बड़ा काम निकलता है। प्राचीन समय में युद्धक्षेत्र तक सेनाएँ भेजने में महीनों लग जाते थे। लेकिन आजकल ग्रैण्ड-ट्रंक एक्सप्रेस के जरिये मद्रास से दिल्ली को फ़ौज डेढ दिन में पहुँच सकती है। तार आते ही, झट सेना युद्धस्थल पर रेल के द्वारा पहुँचायी जा सकती है। फ़ौज के लिए खाना, कपड़ा तथा युद्ध-सामग्री के भेजने में कठिनाई नहीं पड़ती। जब देश में अकाल पड़ता है, तब लोगों को अन्न के अभाव में भूखों मरना नहीं पड़ता; क्योंकि उस समय रेलों द्वारा अकाल-पीड़ित प्रदेशों में अन्न पहुँचाया जाता है। रेलों द्वारा संसार के विभिन्न स्थान एक दूसरे के निकट आ गये हैं। पहले बेंगलूर से पूना जाने में पच्चीस-तीस दिन से कम नहीं लगते थे, और यात्रा में कष्ट तथा ख़र्च दोनों बहुत होते थे। परन्तु आज क्या हाल है? डाकगाड़ी में बैठो और एक दिन में बेंगलूर से पूना पहुँचो। यह सब रेल के अविष्कार की कृपा है। रेल के कारण काशी, प्रयाग, रामेश्वर आदि तीर्थस्थान जाना सुगम हो गया है। सारांश यह है कि रेलगाडियों ने सुख और आराम पहुँचाया।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



कभी-कभी रेलगाड़ियों से हानि भी होती है। जब गाड़ियाँ टकरा जाती हैं, तो सैकड़ों मनुष्यों का प्राणांत हो जाता है। कहीं-कहीं रेल के धुएँ से हवा विषैली हो जाती है और इससे स्वास्थ्य को हानि पहुँचती है। परंतु रेलगाड़ियों से होनेवाले लाभों के सामने ये हानियाँ तुच्छ हैं, नगण्य-सी हैं। दुनिया में सभी चीज़ों में गुण-दोष एक साथ रहते हैं। संसार में ऐसी कौन-सी वस्तु है, जिससे कुछ न कुछ हानि न हो ? इन हानियों के भय से कोई अपने कार्य को नहीं छोड़ देता।

मेरी राय में रेलगाड़ियों के कारण हम अधिक सभ्य बन गये हैं। मैं रेलगाड़ी का पुजारी हूँ। क्योंकि रेल के ही ज़रिये चिट्टी, समाचार-पत्र वग़ैरह एक जगह से दूसरी जगह जाते हैं। समाचार-पत्र हमारे ज्ञान को बढ़ाते हैं। उनसे हमको मालूम हो जाता है कि बाहरी दुनिया में क्या-क्या हो रहा है। इसके बिना हम कूपमंडूक रहेंगे। सभ्यता का लक्ष्य ज्ञान-विज्ञान भी है। इसमें रेलगाड़ी का बड़ा हाथ है। इसलिए मेरा निष्कर्ष है कि रेलगाड़ियों से मनुष्य को अधिक सुख मिलता है।

## III

## रेडियो का प्रचार

'रेडियो' आधुनिक विज्ञान का अत्यन्त उपयोगी आविष्कार है। इटली के प्रसिद्ध वैज्ञानिक मार्कोनी ने इसको खोज निकाला था। आज संसार का कोई देश, कोई शहर ऐसा न होगा जहाँ रेडियो न हो। बड़े-बड़े शहरों में प्रायः सभी लोगों के घरों में आपको रेडियो मिलेगा। आज रेडियो घर की एक

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



आवश्यक वस्तु बन गया है। रेडियो की पेटी घर के कोने में एक छोटी-सी तिपाई पर रखी रहती है। बिजली का बटन दबाकर सुई घुमाइये, तुरंत दिल्ली की ख़बरें सुन सकते हैं। संसार के सभी शहरों से संगीत, समाचार वग़ैरह सुन सकते हैं। लंदन या बर्लिन में सुन्दर गान हो रहा हो, रेडियो से उसे मद्रास में बैठ सुनिये और आनन्द में डूब जाइये। कहीं छोटा नाटक हो रहा हो, उसे सुनिये और अपनी चिंताओं को भूल जाइये और मन बहला लीजिये। आप व्यापारी हैं तो मुल्क-मुल्क के बाज़ारों के भाव (Market-rates) सुनिये। आपको रेडियो देश-विदेश के सभी समाचार सुनाएगा।

रेडियो के आविष्कार ने मनुष्य के दैनिक जीवन को बदल दिया है। पहले, संगीत-भवनों में भीड़ के कारण नामी गवैयों का गाना हम नहीं सुन पाते थे। पर आजकल रेडियो से संसार-भर के गायकों का संगीत घर बैठे सुन सकते हैं। आजकल समाचार-पत्रों की राह देखने की भी ज़रूरत नहीं रह गयी है। रेडियो से हमको ताज़ी ख़बरें मिल जाती हैं। रेडियो बड़ा आज्ञाकारी है। आप उसका मुँह खोलिये, वह अपने प्रोग्राम के मुताबिक़ कुछ न कुछ आपको सुनाएगा। उसका मुँह खोलने के बाद चाहे आप उसे सुनें, या न सुनें वह सुनाता ही रहेगा। वह किसी बात को दुहराना भी नहीं जानता। आप उससे कुछ पूछेंगे, तो वह जवाब न देगा, मानों वह बहरा हो।

बड़े-बड़े शहरों में रेडियो-स्टेशन हैं। वहीं से संगीत, नाटक, कहानी, समाचार आदि प्रसारित किये जाते हैं। रेडियो का

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



कार्यक्रम पहले ही निश्चित रहता है। भारत सरकार ने रेडियो का अखिल भारतीय विभाग बना दिया है। इस 'अखिल भारतीय रेडियो' का सदर-मुक़ाम (Head-quarters) दिल्ली में हैं। उसकी शाखाएँ बंबई, कलकत्ता, हैदराबाद, मद्रास आदि कई शहरों में हैं। सन् 1930 ईस्वी से यह काम भारत सरकार ने अपने ऊपर लिया है। आज हमारे देश में रेडियो का प्रचार बहुत बढ़ गया है।

शहरों में तो रेडियो लोकप्रिय हो ही गया है। हिन्दुस्तान के गाँवों में भी इसका खूब प्रचार किया जा रहा है। गाँव के किसान भी रेडियो द्वारा अपना मनोरंजन करते हैं और अपने ज्ञान की वृद्धि करते हैं। रेडियो में खेती के लिए उपयोगी बातें भी बतायी जाती हैं। विद्यार्थियों और बालक-बालिकाओं के लिए भी रेडियो में अच्छे-अच्छे कार्यक्रम प्रसारित किये जाते हैं। करोड़ों लोगों को यदि कोई ख़बर भेजना हो, तो रेडियो से बढ़कर दूसरा साधन नहीं है। लड़ाई के समय इससे, बहुत सहायता मिलती है। आज रेडियो संसार की एक शक्ति बन गया है। इसका प्रचार दिन-दिन बढ़ ही रहा है। मालूम होता है, कुछ दिनों में रेडियो का इतना प्रचार हो जाएगा कि सारा विश्व इस रेडियो के सूत्र से बंधा हुआ एक कुटुंब बन जाएगा। रेडियो का भविष्य बहुत उज्ज्वल है।

## IV

## समाचार-पत्र

समाचार-पत्र आधुनिक सभ्यता का अविभाज्य (integral-inseparable) अंग है। जिस देश में बड़ी तादाद में

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



समाचार-पत्र निकलते हैं, वह सभ्य देश माना जाता है। समाचार-पत्र कई तरह के होते हैं—दैनिक, साप्ताहिक, पाक्षिक, मासिक आदि। यूरोप के कुछ शहरों में कुछ समाचार-पत्रों का एक ही दिन में दो-तीन बार प्रकाशन होता है। सवेरे एक बार निकलता है, दोपहर को एक बार, फिर शामको एक बार। मद्रास में 'हिन्दू' का एक संस्करण सवेरे निकलता है और शामको दूसरा। लोगों में समाचार-पत्र पढ़ने का चाव दिन-प्रति-दिन बढ़ता जा रहा है। मैं ऐसे लोगों को जानता हूँ, जिनको समाचार-पत्र पढ़े विना नींद नहीं आती। समाचार-पत्र पढ़े बिना उनका भोजन नहीं पचता। हमारे देश में पढ़े-लिखे लोगों की संख्या बहुत कम है। जो बेचारे नहीं पढ़ सकते, पढ़े-लिखे लोगों से पूछकर खबरें जान लेते हैं।

छापाख़ाने के बिना समाचार-पत्र का विकास नामुमकिन न हो, तो मुश्किल ज़रूर है। रेल, तार, जहाज़, हवाई जहाज़ वग़ैरह भी समाचार-पत्र के सहायक हैं। इन्हीं के द्वारा दूर-दूर देशों के समाचार प्राप्त होते हैं, जो समाचार-पत्रों में छपते हैं। समाचार-पत्रों के कारण सारा संसार एक सूत्र में बंधा रहा हैं। आशा है, समाचार-पत्र दुनिया में 'विश्व बंधुत्व' (Universal Brotherhood) स्थापित करने में बड़ा मददगार होगा। यह वांछनीय बात तभी हो सकती है, जब संपादक अपनी ज़िम्मेदारी समझकर अपने कर्तव्य को भली-भांति निबाहें। संपादक को संपादकीय (Editorial) बहुत-सोच-समझकर लिखना चाहिए। सच्ची घटनाओं के बारे में नमक-मिर्च मिलाकर नहीं



CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



लिखना चाहिए। सच्ची-सच्ची बातें लिखनी चाहिए। सामाजिक विषय पर संपादक को पक्षपात के बिना अपनी राय प्रकट करनी चाहिए। पाठकों को ठीक रास्ते पर ले चलने का उद्देश्य संपादक के सामने हमेशा रहना चाहिए। लोकप्रिय समाचार-पत्र सबको खुश रखने का प्रयत्न करता है। मद्रास का 'हिन्दू' इसका जीता-जागता उदाहरण है। सरकार भी लोकप्रिय समाचार-पत्र की क़दर करती है।

समाचार-पत्र से घर बैठे हमें सारी दुनिया की ख़बरें मिल जाती हैं। राजनीतिज्ञ समाचार-पत्र और भाषण द्वारा अपने मत का प्रचार करते हैं। चुनाव में किसी भी दल की जीत समाचार-पत्र पर निर्भर रहती है। व्यापारियों के लिए तो समाचार-पत्र बहुत ही उपयोगी होते हैं। समाचार-पत्रों से वे संसार के बाजारों का अध्ययन कर सकते हैं। तभी तो वे सस्ते दामों में सामान ख़रीदकर अधिक दामों में बेच सकते हैं। समाचार-पत्रों से शिक्षा-संबंधी, यात्रा-संबंधी, सामाजिक, धार्मिक सभी तरह के समाचार मिल सकते हैं। लड़ाई की ख़बरें जानने के लिए समाचार-पत्र अनिवार्य है। खेल-कूद में दिलचस्पी रखनेवाले भी समाचार-पत्रों से फ़ायदा उठाते हैं। सारांश यह है कि जिसे जिस विषय में रुचि हो, उस संबंध की बातें समाचार-पत्र से उसे मालूम हो सकती है।

हमारे देश में पहले अंग्रेज़ी में ही अच्छे-अच्छे समाचार-पत्र निकलते थे। खुशी की बात है, आजकल देशी भाषाओं में भी अच्छे समाचार-पत्र निकलने लगे हैं। हमारे देश में अब

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



प्रजातंत्र क़ायम हुआ है। इस समय समाचार-पत्र बड़ा उपयोगी सिद्ध होगा।

## V

## पुस्तकालय

देश में शिक्षा का प्रचार बढ़ रहा है। इस काम के लिए स्कूल-कालेजों की संख्या बढ़ाई जा रही है। पुस्तकालय भी शिक्षा के प्रचार में बड़े उपयोगी होते हैं। प्राय: पुस्तकालय और वाचनालय एक ही जगह चलाये जाते हैं। इन दोनों के कारण पढ़े-लिखे लोग अपना उपार्जित ज्ञान खोने नहीं पाते।

पुस्तकालय कई तरह के होते हैं। बड़े-बड़े विश्व-विद्यालय के पुस्तकालयों में लाखों पुस्तकें रहती हैं। उसमें कुछ पुस्तकें इतनी क़ीमती होती हैं कि अमीर लोग भी उन्हें नहीं ख़रीद सकते। विश्वविद्यालय के छात्रों की पढ़ाई अच्छे पुस्तकालय के बिना अधूरी ही रहती है। अध्यापक वर्गों में पढ़ाते हैं। विद्यार्थी अध्यापकों के व्याख्यान से कई नयी बातें जान लेते हैं। पर अच्छी-अच्छी पुस्तकें पढ़ने से ही उनके ज्ञान का विकास होता है। ग़रीब विद्यार्थियों के लिए जो अपने 'कोर्स' की सभी पुस्तकें नहीं ख़रीद सकते, पुस्तकालय एक बड़ी देन है। वे लोग अधिकांश पुस्तकालयों की पुस्तकों पर ही निर्भर रहते हैं। स्कूल-कालेजों के पुस्तकालयों में हानिकारक पुस्तकें न रखनी चाहिए। गंदी किताबें पढ़ने से विद्यार्थियों का चरित्र बिगड़ जाने की संभावना रहती है।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



बड़े-बड़े शहरों में 'सार्वजनिक पुस्तकालय' (Public Libraries) का प्रबंध किया गया है। जो चाहे वहां जाकर समाचार-पत्र या पुस्तकें लेकर पढ़ सकता है। कहीं-कहीं चंदा देकर पुस्तकालय का सदस्य (मेंबर) बन जाने पर, पढ़ने के लिए पुस्तकें घर ले जाने की सुविधा दी जाती है। ये सार्वजनिक पुस्तकालय प्रशंसा के पात्र हैं। जनता में शिक्षा का प्रसार करने के लिए इनसे बढ़कर कोई साधन नहीं है। ग़रीब से ग़रीब आदमी भी इन पुस्तकालयों से फ़ायदा उठा सकता है। दिन-भर अपना काम करने के बाद शाम के समय घंटा, आध-घंटा पुस्तकालय में बैठकर कोई किताब या अख़बार पढ़ने से दिल-बहलाव भी होता है, और दुनिया की बातें भी मालूम होती हैं। मद्रास-जैसे बड़े-बड़े नगरों में देखा जाता है कि सवेरे और शाम के वक़्त पुस्तकालय पढ़नेवालों से खचाखच भरे रहते हैं। आदमी अनुकरणप्रिय है। एक को पुस्तकालय में जाते हुए देखकर दूसरे को भी जाने की इच्छा होती है। पढ़े-लिखे लोग अपढ़ लोगों को पुस्तकें पढ़-पढ़कर सुनाते हैं। इससे उन लोगों में भी पढ़ने की रुचि उत्पन्न होती है। पुस्तकालयों के कारण अशिक्षित शिक्षित हो जाते हैं, और जो थोड़ा जानते हैं उनका ज्ञान बढ़ जाता है। इस प्रकार जनता में विद्या का प्रचार होता है। स्कूल-कालेजों में पढ़ने के लिए पैसे की ज़रूरत होती है। लेकिन सार्वजनिक पुस्तकालयों से ग़रीब आदमी भी लाभ उठा सकते हैं।

मगर यह सुविधा शहर के लोगों के लिए ही होती है। बेचारे गांववाले इससे वंचित रहते हैं। वे ही मुल्क की रीढ़ हैं।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



हम उनकी उपेक्षा नहीं कर सकते। उनकी सुविता के लिए देश में सब जगह 'चलते-फिरते पुस्तकालयों' (Mobile Libraries) की स्थापना की जा रही है। पुस्तकों से भरी हुई मोटर-लारियाँ देहातों में चक्कर लगाती फिरती हैं। मोटर-लारी गाँवों में किसीको पुस्तक देती है, तो किसीसे वापस लेती है। इस तरह ग्रामवासी भी पुस्तकों का मज़ा लूटते हैं। गाँववालों की रुचि के अनुसार पुस्तकें दी जानी चाहिए।

यूरोप में पुस्तकालय बहुत उच्च-दशा में हैं। हमारे देश के पुस्तकालयों में और भी तरक्की की गुंजाइश है। शहरों के प्रत्येक मुहल्ले में पुस्तकालय होने चाहिए। छोटे-छोटे क़सबों और गाँवों में भी पुस्तकालय स्थापित करने चाहिए। सचमुच पुस्तकालय अज्ञान-रूपी अंधकार के लिए सूर्य है, या अज्ञान-रूपी बीमारी के लिए रामबाण है।

## VI

## वाग्वर्धिनी सभाओं की आवश्यकता

वाग्वर्धिनी सभा को अंग्रेज़ी में 'डिबेटिंग सोसाइटी' कहते हैं। वाग्वर्धिनी सभा से बहुत-से फ़ायदे हैं। विद्यार्थी इन सभाओं से अपने सीमित ज्ञान को बढ़ा सकते हैं। कई बड़े-बड़े विद्वान अनेक विषयों पर व्याख्यान देते हैं। एक-एक बात को लेकर उसपर वाद-विवाद चलता है। कुछ लोग उस बात की बुराई को बतलाते हैं और कुछ लोग उसकी भलाई को। इस प्रकार लोग उस बात के अनुकूल या प्रतिकूल अपनी-अपनी राय पेश करते हैं। विद्यार्थी इससे फ़ायदा उठाते हैं। संकोची लोग

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



इन सभाओं में भाग लेकर बोलना सीख सकते हैं। कुछ लोग ऐसे कमज़ोर होते हैं कि जब भाषण देने के लिए प्लैटफ़ारम पर चढ़ते हैं तो काँपने लगते हैं। इन सभाओं में बोलने से हमारा डर और संकोच दूर हो जाता है। ऐसे भी कई विद्यार्थी हैं, जो पढ़ाई में होशियार होते हैं; लेकिन भाषण देने में सबसे पिछड़े रहते हैं। वाग्वर्धिनी सभा ऐसे विद्यार्थियों के लिए ईश्वर की देन है।

भाषण देना एक कला है। जिस तरह संगीत, चित्र-लेखन आदि कलाएँ हम अभ्यास से हासिल करते हैं, उसी तरह भाषण देने की कला को भी अभ्यास से प्राप्त कर सकते हैं। अभ्यास से बहुत कुछ हो सकता है। कुछ विद्यार्थी सभाओं में ठीक तरह से नहीं बोल सकते। बीच-बीच में रुक-रुककर बोलते हैं। डर के मारे उनकी आवाज़ बहुत धीमी पड़ जाती है और कभी-कभी बैठ जाती है। वाग्वर्धिनी सभाओं में भाग लेने से ये सब कमियाँ खुद-ब-खुद आहिस्ते-आहिस्ते दूर हो जाती हैं। धड़ाधड़ बोलना या लिखना आया तो किसी भाषा के सीखने का मतलब ही क्या? पढ़ने-लिखने की अपेक्षा बोलना ज्यादा कठिन है। किताबें देखकर हम पढ़ना-लिखना सीख सकते हैं, पर इससे बोलना नहीं आता बोलने की कला सीखने के लिए वाग्वर्धिनी सभाओं की सख़्त ज़रूरत है।

पंडित मदनमोहन मालवीय, डॉ. पट्टाभि सीतारामय्या, श्री श्रीनिवास शास्त्री, श्री सत्यमूर्ति आदि सज्जन हमारे देश के बड़े व्याख्यानदाता समझे जाते थे। ये लोग छोटी-छोटी वाग्वर्धिनी

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



सभाओं में भाग लेने से ही बड़े-बड़े वक्ता हो गये थे। इसलिए यह स्फ़टिक के समान साफ़ हो गया है कि स्कूल-कालेजों के विद्यार्थी वाग्वर्धिनी सभाओं में भाग लेने से ही अपने ज्ञान की वृद्धि कर सकते हैं और आगे चलकर अच्छे भाषण देनेवाले बन सकते हैं। आजकल की लोकसत्ता में अच्छा बोलनेवाला ही बाजी मार ले जाता है। सफल नेता को तैयार करने में वाग्वर्धिनी सभा का बड़ा हाथ है।

## VII

## बेकारी दूर करने के उपाय

बेकारी की समस्या हमारे देश में दिन-ब-दिन जटिल होती जा रही है, यह बात किसी से छिपी नहीं है। हर साल कालेजों और विश्वविद्यालयों से लाखों की तादाद में स्नातक निकल रहे हैं। विश्वविद्यालय एक प्रकार से स्नातक तैयार करने के कारखाने बन गये हैं। कालेज की पढ़ाई पूरी करके सभी स्नातक चाहे वे अमीर हों या ग़रीब, नौकरी की, खासकर सरकारी नौकरी की खोज में भटकते नजर आते हैं। नौकरी सबको नहीं मिल सकती, थोड़े लोगों को ही मिल सकती है। हर साल यही क्रम चालू रहता है। स्नातकों की तादाद बढ़ती है। इसी कारण 'हिन्दू' आदि समाचार-पत्रों में किसी 'आवश्यकता' का विज्ञापन निकलते ही छोटी-सी नौकरी के लिए हजारों आदमी अर्जी भेजते हैं। आजकल बेकारी यहाँ तक बढ़ गयी है कि एक बी.ए. पास नौजवान सिर्फ़ 200 रुपये मासिक की नौकरी के लिए दौड़-धूप करता है।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



यह दयनीय बेकारी का मुख्य कारण वर्तमान शिक्षा प्रणाली ही है। आजकल पढ़ाई पूर्णतया किताबी है। इस शिक्षा से पढ़ाई ख़तम करने के बाद विद्यार्थी अपनी रोटी खुद कमाने में अपने को असमर्थ पाते हैं। कालेजों में उनको केवल अंग्रेज़ी और देशी भाषा का ज्ञान कराया जाता है। कोई उद्योग या काम-धन्धा नहीं सिखाया जाता। इसलिए कुछ स्नातकों को जब कोई नौकरी नहीं मिलती, तब उन्हें भूखों मरना पड़ता है। अगर विद्यार्थियों को पुस्तक की पढ़ाई के साथ-साथ कोई उपयोगी घरेलू धन्धा भी सिखाया जाए तो किसी न किसी तरह चार पैसे कमाकर अपना पेट भर लेंगे। इस भयंकर बेकारी को दूर करने के वास्ते ही 'बुनियादी शिक्षण-प्रणाली' की योजना बनायी गयी। इस प्रणाली में विद्यार्थियों को पुस्तकीय ज्ञान के साथ-साथ काम-धन्धे सिखाने की आवश्यकता पर जोर दिया गया है। इस प्रणाली के अनुसार शिक्षा-प्राप्त विद्यार्थी अपने जीवन को सफल बना सकते हैं। उनके मस्तिष्क के विकास के साथ हस्तकौशल का विकास भी काफ़ी मात्रा में होगा।

बेकारी दूर करने के कई उपाय हैं। हम आलसी न हों और शारीरिक परिश्रम से न डरते हों, तो अब भी कई उपयोगी उद्योग सीख सकते हैं और आराम के साथ जीवन-निर्वाह कर सकते हैं। लेकिन हममें से बहुत लोग आरामतलब हो गये हैं, जो काम करना नहीं चाहते, सिर्फ़ क़लम घिसना ही चाहते हैं। इसीसे यह सारी आफ़त है। बेकारी दूर करने के बहुत-से रास्ते हैं। महात्मा गांधीजी के कथन के अनुसार चरखे पर सूत

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



कातकर घर में बैठ रोज़ दो रुपये कमा सकते हैं। सूत कातना भी एक अच्छा पवित्र काम है। धन काम के पीछे रहता है ; जितना काम करोगे उसीके अनुपात में फल या पैसा मिलेगा। गाँवों में जाकर विद्या का प्रचार करना भी बेकारी दूर करने का एक अच्छा रास्ता है। गाँवों में निरक्षरता का अन्धकार फैला है। वहाँ विद्या की रोशनी ले जाकर अन्धकार को दूर करने में स्नातक कुछ कर सकते हैं। हमें अपनी रोटी के लिए किसानों से कुछ मिल सकता है और किसानों को साक्षर बनाकर देश की तरक़्क़ी में हम कुछ सहायता पहुँचा सकते हैं। हम जानते हैं कि हमारे देश की निरक्षरता दुनिया को घबड़ा देनेवाली है।

बेकारी दूर करने के और भी कई उपाय हैं। लेकिन बेकारी के भूत को भगाने के लिए कर्मवीर सिपाहियों की ज़रूरत है। शेख़चिल्ली की तरह हवाई महल बनानेवालों से यह न हो सकेगा। इसके लिए मन में दृढ़ता चाहिए। जहाँ चाह वहाँ राह। यदि भारत के सब शिक्षित लोग कर्मवीर बनने की दृढ़ प्रतिज्ञा करके काम के पीछे जी-जान से लग जाएँ तो हमारा यह देश स्वर्णभूमि बन जाएगा। ईश्वर वह शुभ दिन शीघ्र ले जाए।

## VIII

## आधुनिक वैज्ञानिक आविष्कार

यह विज्ञान का ज़माना है। विज्ञान की सहायता से आदमी बड़े-बड़े काम करते हैं। उन कामों को देखकर

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



कभी-कभी बड़ा आश्चर्य होता है। पुराने ज़माने में आदमी प्रकृति से डरता था। प्राकृतिक शक्तियों से डरकर उनकी पूजा करता था। लेकिन आजकल के वैज्ञानिकों ने प्रकृति का रहस्य समझ लिया है और उससे (प्रकृति से) बड़े-बड़े काम लेना शुरू कर दिया है। मनुष्य ने प्रकृति को अपना गुलाम बना लिया है। आसमान, समुद्र, बिजली ये सब वैज्ञानिकों के नौकर हो रहे हैं। वैज्ञानिक रीति से ऊसर क्षेत्र भी उपजाऊ बनाये जाते हैं। विज्ञान की मदद से ज़मीन के अन्दर से कई क़ीमती चीज़ें निकाली जाती हैं। विज्ञान की इतनी तरक़्क़ी हो रही है कि मालूम होता है, वह कुछ दिनों में ईश्वर की तरह सर्वव्यापी हो जाएग।

आधुनिक आविष्कारों में सबसे मुख्य वे हैं, जिनके ज़रिये यात्रा में सुविधाएँ उत्पन्न की गयी हैं। पुराने ज़माने की सवारियों के स्थान पर आजकल मोटर, ट्राम, रेल, जहाज़, हवाई जहाज़ आदि व्यवहार में आने लगे है। इनके द्वारा एक घंटे में सैकड़ों मील की यात्रा निर्विघ्न की जा सकती है। पनडुब्बियाँ और ज़मीन के नीचे चलनेवाली रेलगाड़ियाँ विज्ञान के चमत्कार (wonders) हैं। प्राचीन काल में लोग पैदल या बैलगाड़ियों में यात्रा करते थे। रास्ते में लुटेरे और हिंसक जानवरों का डर रहता था। चलते-चलते पैर में छाले पड़ जाते थे। लेकिन आजकल ये सब स्वप्न की बातों की तरह हो रहे हैं। जहाज़ या रेल की यात्रा में ये सब ख़तरे नहीं होते। वायुयानों, रेलगाड़ियों आदि में लगातार सुधार किये

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



जा रहे हैं। उन्हें सब तरह से सुखदायक बनाने की कोशिश की जा रही है।

फिर एक स्थान का समाचार दूसरे स्थान में भेजना भी बहुत आसान हो गया है। तार, टेलिफ़ोन, बेतार का तार आदि के ज़रिये हज़ारों मील दूर बैठे हुए अपने दोस्तों का समाचार चन्द मिनिट में पा सकते हैं। 'बेतार का तार' द्वारा फ़ोटो भी भेजे जाने लगे हैं। मान लीजिये, अमेरिका में एक व्याख्यान हो रहा है; आप मद्रास में बैठे हुए उसका एक-एक शब्द सुन सकते हैं। किसी विदेशी गवैया का गाना सुनना हो तो घर में रेडियो का यंत्र लगा लीजिये। बस, संगीत का मज़ा लूटिये। इन साधनों की सहायता से संसार के लोग एक दूसरे के निकट आ रहे हैं और विश्व-बंधुत्व (Universal Brotherhood) स्थापित कर रहे हैं। अगर शहर के किसी कोने में आग लग जाए, तो पल-भर में टेलिफ़ोन के द्वारा 'फ़ायर इंजन' बुलाया जा सकता है और आग बुझायी जा सकती है। बदमाशों के कारण कहीं लड़ाई-दंगा होने लगा, तो टेलिफ़ोन करके तुरंत पुलिस और फ़ौज को बुला सकते हैं।

वैज्ञानिक ढंग से अनाज, फल, फूल व तरकारी बहुत पैदा की जाती है। विज्ञान ही के कारण दियासलाई, सुई, कैंची, साबुन आदि वस्तुएँ बहुत सस्ती बिकती हैं। हर शहर में और सुदूर गाँवों तक में ये चीजें मिलती हैं। 'फोटो' भी विज्ञान की ही देन है। आजकल बिजली के लैम्प और पंखों का बहुत ही

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



अधिक व्यवहार होने लगा है। चाहे जितनी आँधी आए या पानी बरसे, बिजली का लैम्प जलता ही रहेगा। गरमी की ऋतु में बिजली का पंखा खोल लीजिए और रात-भर आनन्द से सोइये। पंखा-कूली रखने की अब कोई ज़रूरत नहीं।

डाक्टर लोग रोगियों का इलाज करते हैं। उनके औज़ारों के प्रयोग से आदमी की बीमारियाँ दूर हो जाती हैं। 'एक्सरे' की मदद से शरीर के भीतर की वस्तुएँ भी साफ़-साफ़ दीखती हैं। यह भी विज्ञान का काम है। छापाख़ानों में लाखों समाचार-पत्र और पुस्तकें प्रतिदिन छपती हैं। इनसे ज्ञान का प्रसार (dissemination) होता है। प्राचीन काल में यह बात न थी। पुस्तकें हाथ से लिखनी पड़ती थीं। इससे वे महँगी होती थीं। आजकल मुद्रणयंत्र की सहायता से हज़ारों प्रतियाँ छपती हैं। ये सभी विज्ञान की ही करामात हैं।

कुछ लोग कहते हैं कि विज्ञान के कारण हमारा जीवन, हमारी रहन-सहन कृत्रिम (artificial) हो गयी है। यह बात कुछ अंश तक ठीक है। पर विज्ञान का प्रयोग मानव जाति के कल्याण के लिए करें, तो विज्ञान पर कोई उँगली नहीं उठा सकता। लेकिन अफ़सोस की बात है कि आजकल दुनिया में विज्ञान का प्रयोग नाश के लिए भी किया जाता है। इसको बन्द कराने का उपाय सोचना चाहिए। आधुनिक वैज्ञानिक आविष्कारों ने लोगों के सुख के कई साधन उपस्थित किये हैं। अतः मैं विज्ञान का पुजारी हूँ।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



## IX

## आधुनिक वैज्ञानिक आविष्कारों से हानि

वर्तमान युग में विज्ञान से मनुष्य को कई सुविधाएँ मिली हैं। हवाई जहाज, टैंक, मोटर, तार, रेडियो आदि विज्ञान से ही हमें मिले हैं। इन सुविधाओं के लिए हम वैज्ञानिकों की तारीफ़ करते हैं। पर इस चकाचौंध में हम यह नहीं देख पाते कि इस विज्ञान से हमारी कितनी बड़ी हानि हुई है। विज्ञान के कारण हमारा सर्वनाश हो रहा है।

विज्ञान-काल के पहले मनुष्य स्वस्थ और मजबूत रहता था। वह अपने हाथ से काम करता था। उसको अच्छा घी और दूध मिला करता था। मगर आज क्या हो रहा है? विज्ञान की सहायता से नक़ली (कृत्रिम) घी बना है। कच्चे दूध से मक्खन निकाल दिया जाता है और लोगों को घटिया (skimmed) दूध पीने को मिलता है। आदमी ऐसा दूध पीकर कमज़ोर हो जाता है। पहले स्त्रियाँ घरों में आटा पीस लिया करती थीं, वे मेहनत करती थीं, जिससे उनका स्वास्थ्य ठीक रहता था। लेकिन अब मशीन द्वारा आटा पीसा जाता है। स्त्रियों को परिश्रम करने की कोई जरूरत नहीं रही है। इसलिए वे हमेशा बीमार रहती हैं। मशीन में पिसने के कारण आटे के पौष्टिक तत्व नष्ट हो जाते हैं। उसकी रोटी खाने से हमारा स्वास्थ्य ख़राब हो जाता है।

रासायन-शास्त्र ने मनुष्य के लाभ के लिए क्रिमिनाशक गैसों का उपयोग सिखलाया है। लड़ाई के समय में इन्हीं विषैली

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



गैसों से लोगों का संहार किया जाता है। अर्थात् विज्ञान की सहायता से मनुष्यों की हत्या की जाती है। युद्ध के दिनों हवाई जहाज़ों द्वारा बम बरसाकर शहर नष्ट किये जाते हैं। पनडुब्बी और टारपीड़ों के प्रहार से बड़े-बड़े जहाज़ डुबो दिये जाते हैं। इन जहाज़ों में यात्रा करनेवाले सैकड़ों मनुष्य, स्त्रियाँ, बच्चे और बुड्ढ़े, जो बिलकुल निरपराध हैं, मर जाते हैं और करोड़ों रुपयों की हानि हो जाती है। 'टैंकों' द्वारा भी असंख्य लोग मारे जाते हैं। 'टैंक' विज्ञान का एक बिलकुल अनोखा आविष्कार है। इस 'टैंक' पर किसी चीज़ के प्रहार का असर नहीं होता। ऊबड़-खाबड़ (ऊँची-नीची) ज़मीन पर भी यह तेज़ी स चला जाता है। यह नये हथियारों से सुसज्जित रहता है। इसपर तोपें और मशीन-गनें लगी रहती हैं।

हमारे घरों में बिजली की बत्तियाँ रोशनी देती हैं। इस प्रकाश में पढ़ने और काम करने से हमारी आँखें कमज़ोर हो जाती हैं। इस बिजली के उपयोग में थोड़ी-सी असावधानी हो, तो हमारी जान ख़तरे में पड़ जाती है। विज्ञान से बेकारी भी बढ़ती है। उदाहरण के लिए कलों को ले लीजिये। एक कल (मशीन) एक दिन में उतना काम कर देती है, जितना एक सौ आदमी एक मास में भी नहीं कर सकते। इसका नतीजा यह होता है कि हज़ारों-लाखों आदमी बेकार हो जाते हैं और भूखों मरने लगते हैं। पहले हमारे देश में लोग चरखे पर कातते और जुलाहे करघे पर कपड़ा बुनते थे। कई लाख लोगों को इससे रोज़ी मिलती थी। पर आजकल मिलों में सूत काता जाता है

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



और कपड़ा बड़ी तादाद में बुना जाता है। इस मशीन के आविष्कार से मनुष्यों की एक बड़ी संख्या बेकार हो गयी है।

विज्ञान की उन्नति से हम आलसी बनते जा रहे हैं। हमारी काम करने की आदत छूट गयी है। कुएँ से पानी नहीं भर सकते। क्योंकि काम स्वयं न करने से हम कमज़ोर हो गये हैं। किसी दिन नल (पाइप) में पानी नहीं आता तो हम प्यास से तड़पने लगते हैं। अगर बिजली-घर से बिजली नहीं आती तो हम अंधेरे में बैठे रहते और बिजली की धार के आने की राह देखते रहते हैं; हम इतने निकम्मे हो गये हैं। विज्ञान ने यह कमज़ोरी हममें पैदा की है। इन त्रुटियों के होते हुए भी कुछ लोग विज्ञान के गुण गाते हैं। वे क्यों ऐसा करते हैं, इनका कारण हम नहीं समझ सकते।

विचार करने से यह सिद्ध हो जाता है कि विज्ञान से मनुष्य-जाति को लाभ की अपेक्षा हानि अधिक पहुँची है। विज्ञान की बड़ी तरक़्क़ी पश्चिम में हुई है। हमारा देश विज्ञान के पीछे पागल नहीं रहा। हमारे पूर्वजों का ध्यान विज्ञान की ओर नहीं रहा। वे आध्यात्मिक उन्नति में अपना सारा ध्यान लगाते रहे। हमारे पूर्व पुरुषों ने शायद विज्ञान की हानियों को जानकर ही उसपर अपनी शक्ति नष्ट नहीं की होगी।

## X

## व्यायाम

काम न करने से स्वास्थ्य ठीक नहीं रहता। जो आदमी स्वस्थ नहीं है, उसके जीवन को असफल ही समझना चाहिए।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



बीमार आदमी का शरीर उसके लिए भार-रूप हो जाता है। हमारे देश में बहुत-से लोगों को अपनी रोटी के लिए सबेरे से शाम तक कठिन परिश्रम करना पड़ता है। वे खेत में या कारखाने में काम करते हैं। इस कारण इन मेहनती लोगों का स्वास्थ्य ठीक रहता है। लेकिन इस संसार में ऐसे भी बहुत-से लोग हैं, जिन्हें सदा कुर्सी या गद्दी पर बैठे-बैठे काम करना पड़ता है। इस तरह हमेशा बैठे रहने से उनका स्वास्थ्य बिगड़ जाता है। इसलिए जो सदा बैठे-बैठे दिमागी काम करते हैं, उसके लिए व्यायाम की बड़ी आवश्यकता है।

व्यायाम करने से शरीर ठीक रहता है, मुख की कांति बढ़ती है और माथा चमकने लगता है। व्यायाम करने से फेफड़ों में शुद्ध हवा का अधिक प्रवेश होता है। इससे खून साफ़ होता है और पाचन-शक्ति बढ़ जाती है। कसरत करने से पसीना अच्छी तरह निकलता है, जिससे रोम-कूपों में मैल नहीं रहने पाता। रोम-कूपों के स्वच्छ रहने से बदन पर साफ़ हवा का असर पड़ता है। इस कारण खुजली, दाद आदि चर्मरोग नहीं होने पाते। व्यायाम करनेवालों का शरीर सब तरह की बीमारियों से बचा रहता है। शरीर की ढिलाई आदि बुढ़ापे के लक्षण दूर हो जाते हैं। व्यायाम करने से खट्टी, डकार और बदहज़मी-जैसी शिकायतें दूर हो जाती हैं। कच्चा, पक्का कैसा भी भोजन हो, पच जाता है। व्यायाम करने से बुद्धि तेज़ हो जाती है और विचार-शक्ति बढ़ती है। चित्त प्रसन्न होता है और इंद्रियाँ काम करने के लिए तैयार रहती हैं। कसरत

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



करने से वीरता का स्वभाव उत्पन्न होता है। व्यायाम न करने से शरीर में सुस्ती आ जाती है और बल घट जाता है। शरीर वादी से फूल जाता हैं। चलने-फिरने और उठने-बैठने में कष्ट होता है। काम करना बोझ-सा मालूम होता है और मुख सदा मलिन रहता है। व्यायाम से मुँह मोड़नेवाले रूपवान भी कुरूप हो जाते हैं।

फ़ुरती से चलना, दौड़ना, दंड-बैठक करना, तैरना, घोड़े पर सवारी और कुश्ती लड़ना, उत्तम व्यायाम हैं। इनसे सब अंगों पर ज़ोर पड़ता है। गाड़ी पर चढ़कर हवा खाने में केवल बैठे रहना पड़ता है। इससे व्यायाम का लाभ नहीं होता। जो लोग घोड़े पर नियमानुसार सवारी करते हैं, उनका शरीर फुर्तीला रहता है और टाँगें भी बलिष्ठ रहती हैं। मुद्गर (clubs) से हाथ के पुट्ठे मज़बूत होते हैं। कबड्डी खेलना भी अच्छा व्यायाम है। क्रिकेट, फुटबाल, टेनिस आदि विलायती खेल भी हमारे देश में ज़ोर पकड़ रहे हैं। ये भी स्वास्थ्य के लिए अच्छे खेल हैं, परन्तु ख़र्चीले हैं। शाम और सबेरे व्यायाम करना अत्यंत उपयोगी है। खुले स्थान और साफ़ हवा में व्यायाम करने से स्वास्थ्य को अधिक लाभ होता है। बहुत-से लोग घर के कोने में व्यायाम करते हैं। वहाँ साफ़ हवा न होने से उनका व्यायाम करना और न करना दोनों बराबर हो जाते हैं। भोजन के बाद तुरन्त व्यायाम नहीं करना चाहिए। जो बचपन से बुढ़ापे तक नियमपूर्वक व्यायाम करते हुए अपना जीवन बिताते हैं, वे सचमुच स्वास्थ्य का सुख लूटते हैं।



CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



प्राचीन काल में व्यायाम करना भारतवर्ष के पुरुषों और स्त्रियों का प्रधान कर्तव्य समझा जाता था। लेकिन आजकल हमारे देश के लोग व्यायाम पर अधिक ध्यान नहीं देते। इसलिए भारतवासी, चाहे स्त्री हों या पुरुष, कमज़ोर बनते जा रहे हैं। हिन्दुस्तानियों की सुस्ती और कमज़ोरी को भगाने का एकमात्र 'रामबाण' उपाय व्यायाम का प्रचार करना है। यह बड़ी खुशी की बात है कि स्कूल-कालेजों के अधिकारी लोग व्यायाम की आवश्यकता महसूस कर, कसरत व क़वायद को लड़के-लड़कियों के लिए एक प्रकार से अनिवार्य बना रहे हैं। हमारे देश में व्यायाम का भविष्य उज्ज्वल मालूम होता है।

## XI

## विद्या-प्रचार से देशोन्नति

किसी देश अथवा राष्ट्र की उन्नति के कई साधन हो सकते हैं। परन्तु उनमें विद्या-प्रचार मुख्य है। आप यह पूछ सकते हैं कि पुराने ज़माने में जब शिक्षा का एक प्रकार से अभाव सा था, पुस्तकों का मिलना कठिन था, विद्यालयों का अच्छा बन्दोबस्त न था, तब क्या देश उन्नत नहीं था? उस समय अगर मुल्क उन्नत नहीं था, तो विदेशी लोग—जैसे सिकन्दर, मुहम्मद गोरी, नादिरशाह आदि—मुल्क को लूटने क्यों आये? क्या आगरा का ताजमहल, तंजाऊर का बृहदीश्वर मंदिर, मदुरै का तिरुमलै नायक महल आदि हमारे देश की उन्नति के साक्षी नहीं हैं? बाबर और सम्राट अकबर किस विश्वविद्यालय के 'ग्रेजुएट' थे, जिन्होंने भारत में मुग़ल राज्य स्थापित किया और उनकी नींव दृढ़

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



की ? देशोन्नति के लिए विद्या-प्रचार की ही नितांत आवश्यकता नहीं है। वरन् इसके लिए जरूरत है राजा और प्रजा में सद्भाव (good will) की। यदि राज-शक्ति यह चाहती है कि प्रजा में नागरिकता की भावना आ जाए, उसको सुख और समृद्धि प्राप्त हो, तो देश की उन्नति होने में देर नहीं लगती। अगर यह सद्भावना राजा के हृदय में न होती, तो देश कभी नहीं सुधरता। राजनैतिक परिस्थिति का अनुभव इसका प्रमाण है।

अब प्रश्न यह उपस्थित होता है कि विद्या-प्रचार देशोन्नति में कहाँ तक हाथ बँटाता है ? आख़िर देशोन्नति का मतलब क्या है ? क्या देशोन्नति का मतलब यही है कि देश में चारों ओर रेलों का जाल बिछा हो, सड़कों पर मोटरें दौड़ती हों, वायुयान आकाश में मंडराते हो, बड़े-बड़े कल-कारख़ानों की खटाखट मची हो, बिजली की चकाचौंध रात को भी दिन बनाये हो, विशाल सेना देश की रक्षा करती हो, एक ओर पूंजीपति ऐश-आराम में डूबे हों और दूसरो ओर ग़रीब मजदूर आधा पेट खाते हों, और शिक्षा का आदर्श केवल सरकारी नोकरी हो ? कोई देशोन्नति का यही मतलब लगाते हों, तो हम भारतीय दृष्टिकोण से यह कह सकते हैं कि यह कोई उन्नति नहीं है। जिस शिक्षा ने विद्वानों को विनम्रता नहीं प्रदान की, जिस शिक्षा ने दीन-मजदूरों तथा किसानों का खून चूसकर पूंजीपतियों को विलासिता में लगाया, जिस शिक्षा के आविष्कार रक्षक न होकर भक्षक साबित हुए, उस शिक्षा का कोई वास्तविक महत्व नहीं है।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



इन सब बातों के होते हुए भी, इसमें कोई संदेह नहीं कि पढ़ा-लिखा आदमी अवश्य उन्नति कर सकता है। उदाहरण के लिये शहर और देहात को लीजिये। नगरवासी ग्रामवासियों की अपेक्षा अधिक शिक्षित होते हैं। वजह इसकी यह है कि शहर में गांव की अपेक्षा शिक्षा-प्राप्ति के साधन अधिक होते हैं। शिक्षा-संपन्न नागरिक नगर की उन्नति के लिए सामूहिक रूप-से (collectively) जैसे उद्योग करते हैं, वैसे ग्रामीण नहीं कर पाते। इसका एकमात्र कारण गांववालों में विद्या का अभाव ही है। विद्या से मनुष्य पूर्ण विकास प्राप्त करता है। विद्वान मनुष्य सब जगह पूजा जाता है। जो देश विद्या में उन्नत रहा है, वही इतिहास में अमर स्थान प्राप्त कर सका है। विद्या के प्रकाश से ही देश के अज्ञानरूपी अन्धकार को दूर किया जा सकता है। जो देश विद्या मे सबसे आगे है वही राजनैतिक, आर्थिक, सामाजिक और आध्यात्मिक क्षेत्रों में अग्रिम स्थान पा सकता है। अतः हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि विद्या-प्रचार से देशोन्नति होती है और विद्या का प्रचार करना प्रत्येक देशभक्त का परम कर्तव्य है।

## XII
## देशभक्ति

मनुष्य के हृदय की वह पवित्र भावना, जिसके कारण वह कोई बात अपनी जन्म-भूमि के हित के लिए करना चाहता है, देशभक्ति है। देशभक्ति बहुत ऊँचा भाव है। भक्त होना कोई साधारण बात नहीं हैं। मां-बाप और गुरु का सच्चा

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



भक्त होना कठिन है, मगर उनसे भी कठिन है देश भक्त होना। देशभक्ति का स्थान सारी भक्तियों में ऊँचा है। जो अपने देश का भक्त नहीं, वह भगवान का भी भक्त नहीं हो सकता। हिन्दू-धर्म यह बताता है कि भगवान ने जब कभी जन्म लिया, अपनी मातृभूमि की भलाई के लिए सारे कष्टों का सामना किया। भगवान कृष्ण का जीवन इसका प्रमाण है। देश की भलाई के लिए उन्होंने महाभारत के युद्ध में भाग लिया और देश की भलाई के लिए ही चुन-चुनकर अत्याचार करनेवाले राजओं का नाश किया। कई लोगों ने देश के हित के लिए राजभक्ति को तिलांजलि दे दी, माता-पिता की आज्ञा को टाल दिया, गुरु के आदेश की अवहेलना कर दी।

राणा प्रतापसिंह ने अपनी मातृभूमि चित्तौड़ के लिए क्या-क्या कष्ट नहीं उठाये! राजपाट खोया, स्त्री और नन्हे-नन्हे बच्चों सहित वन-वन मारा-मारा फिरे, भूखों रहे, शीत और घाम सहे, बड़ी से बड़ी विपत्ति का सामना किया, किन्तु अकबर को सम्राट कहकर अपने देश की मान-मर्यादा को आँच न आने दी। यह देशभक्ति का सच्चा रूप है।

बूंदी नामक रियासत के एक वीर ने दूसरे राजपूत राजा की नौकरी की। उस राजा ने बूंदी पर चढ़ाई की, किन्तु हार गया। हारकर उसने शपथ खायी कि जब तक बूंदी के दुर्जय दुर्ग को अधीन न कर लूंगा, तब तक जल भी नहीं पिऊँगा। मंत्रियों ने उस असाध्य प्रतिज्ञा की पूर्ति के लिए उसी राज्य में एक नकली बूंदी का क़िला बनवाया, जिसे वे तोड़ सकें और इस

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



प्रकार राजा के प्राण की रक्षा करनी चाही। बूंदी के उस वीर सिपाही को यह मालूम होने की देर थी कि उस नक़ली क़िले के द्वार पर वह अपने अस्त्र-शस्त्र लेकर खड़ा हो गया। उसने कह दिया, "महाराज! इस नक़ली क़िले को भी आप बिना मुझसे युद्ध किये नहीं जीत सकते; बूंदी मेरी मातृभूमि है।"

भारतवर्ष का इतिहास ऐसे उदाहरणों से भरा है। दूसरे देशों ने भी देशभक्ति के नाम पर असाधारण बलिदान किये हैं। रूस और जापान का युद्ध हो रहा था। जापान के सैकड़ों नौजवान अपने-अपने प्राण न्योछावर करने को उतावले थे। एक लड़का, जिसके ऊपर अपनी मां के पालन-पोषण का भार था, इस चिन्ता में था कि मैं लड़ाई की इस जलती हुई आग में अपने प्राणों की आहुति देश के लिए कैसे दूं? बूढ़ी मां को अपने बेटे की चिन्ता की बात मालूम हो गयी। बेटे को कुछ देर के लिए बाहर जाना था कि उसने आत्महत्या कर ली और बेटे के लिए यह लिखकर छोड़ दिया, 'पुत्र! देश के लिए तुम्हारे मरने में मैं रुकावट थी, इसलिए मैं तुम्हें मेरी चिता से मुक्त करती हूं' जाओ, देश के लिए मरो।" ये देशभक्ति के उदाहरण हैं, जो संसार के इतिहास में अमर रहेंगे। ये ही गाथाएँ कई देशभक्तों को जन्म देंगी।

प्राण देना देशभक्ति की कसौटी है, चाहे वह युद्ध में हो या और किसी प्रकार। जो देश के लिए अपने प्राणों का बलिदान कर सकता है, वह बेशक सच्चा देशभक्त है। ऐसे

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



देशभक्त ही देश की शक्ति हैं। जिस देश में ऐसे भक्त नहीं वह आनथ है।

किन्तु प्राणोत्सर्ग के अतिरिक्त और भी अनेक रूप हैं, जिनसे देशभक्ति के पवित्र व्रत का पालन किया जा सकता है। लड़ाइयां हमेशा नहीं होतीं। प्राण देने के अवसर नित्य नहीं आते। शांति की अवस्था में भी देशभक्ति की आवश्यकता होती है और उसकी परीक्षा हो सकती है। जो लोग देश के हित को सामने रखकर कविता करते हैं, व्याख्यान देते हैं कहानियाँ रचते हैं तथा अन्य अनेक प्रकार के ग्रंथरत्नों से देश की श्रीवृद्धि करते हैं, वे भी धन्य हैं। ऐसे साहित्य-सेवी देश के सच्चे भक्त हैं। रवीन्द्रनाथ ठाकुर, सुब्रह्मण्य भारती मैथिलीशरण गुप्त, गुरुजाड़ अप्पाराव आदि बड़े ऊँचे दर्जे के देशभक्त-कवि थे।

राजनैतिक और साहित्यिक बातों के अतिरिक्त जो लोग देश की धार्मिक, सामाजिक अथवा आर्थिक कमज़ोरियों को दूर करने का प्रयत्न करते हैं, वे भी देशभक्त हैं। महात्मा बुद्ध, महावीर, स्वामी शंकराचार्य, कबीर, नानक, स्वामी दयानन्द, राजा राममोहन राय, वीरेशलिंगम् पंतुलु आदि ऐंसे ही देशभक्त थे।

सारांश यह है कि देशभक्त को देश की भलाई का ध्यान प्रत्येक क्षण रखना चाहिए। अपने प्रत्येक काम में यह ख्याल रहे कि उस काम से देश की हानि न हो। इस प्रकार प्रत्येक व्यक्ति, चाहे वह छोटा हो या बड़ा, बूढ़ा हो या बालक,

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



ग़रीब हो या अमीर, देशभक्त बन सकता है। देशभक्ति मनुष्यता का चिह्न हैं। एक अंग्रेज कवि का कहना है, "क्या संसार में ऐसा भी कोई प्राणी साँस लेता है, जो यह नहीं कहता कि यह मेरी मातृभूमि है?" देशभक्ति मनुष्य का आभूषण है। आधुनिक संसार में महात्मा गांधी देशभक्ति के ज्वलन्त दृष्टांत हैं। उन्होंने देश के लिए अपना सर्वस्व निछावर कर दिया। पंडित जवाहरलाल नेहरू, लालबहादूर शास्त्री भी सच्चे देशभक्त रहे। भारत माता को ऐसे सपूतों पर बड़ा फ़ख्र है। देशभक्ति की जय!

## XIII

## मोटर-कार

मोटर-गाड़ियाँ कई प्रकार की होती हैं। उनमें दो से आठ लोग तक बैठ सकते हैं। 'बस' में तो चालीस-पचास लोग बैठ सकते हैं। एक समय था, जब भारतवर्ष में मोटरों का कहीं नाम न था। उन दिनों कुंभकोणम की महामखम-प्रदर्शन या राजमहेन्द्री की पुष्करम-प्रदर्शनी में ग्रामीणों ने बड़े कौतूहल के साथ मोटर को देखा था। परन्तु आजकल तो मोटर-गाड़ी गली-गली फिरती है। मद्रास में तो शहर-भर का कूड़ा इसीपर ढोया जाता है। सड़कों पर छिड़काव भी इसके द्वारा होता है। डाक और पार्सल भी इसके द्वारा ढोये जाते हैं।

मोटरों ने रेलों से ऐसी विकट प्रतियोगिता की कि रेल्वे को विवश होकर किराया घटाना पड़ा था और भिन्न-भिन्न

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



अवधि के लिए कम किराये पर वापसी टिकट देने की सुविधा भी कर देनी पड़ी थी। आजकल समय ही धन माना जाता है और तीव्रगति तथा शीघ्रता आवश्यक मानी जाती है। मोटर से समय बचता है और शीघ्र एक जगह से दूसरी जगह आ-जा सकते हैं। डाक्टर, वकील, बड़े-बड़े उच्च पदाधिकारी, जो धन की अपेक्षा समय का अधिक मूल्य रखते हैं, एक प्रकार से 'मोटरकार' के बिना अपना काम ही नहीं चला सकते! इसकी उपयोगिता लड़ाई के मैदान में और भी अधिक होती है, जब कि एक सुरक्षित घेरे में बैठकर इसपर से सिपाही बौछार के समान गोलियाँ बरसाते हैं या घायल सैनिकों को उनकी जान निकल जाने के पहले अस्पताल पहुँचाकर उनका फ़ौरन इलाज कराने का इन्तज़ाम किया जाता है। किसी घर में आग लग जाती है, तो तुरंत 'फ़ायर ब्रिगेड़' वहाँ आ पहुँचता है और आग को बुझा देता है। 'फ़ायर एँजिन' भी एक तरह की मोटर-गाड़ी ही है। शहर के किसी मुहल्ले में दंगा हो जाए, तो मोटर शीघ्रतापूर्वक पुलिस के सिपाहियों को वहाँ पहुंचा देती है और दंगाइयों को दबा देती है। मोटर न हो, तो अशांति का दमन असंभव हो जाए। मोटर के उपकारों का वर्णन कहाँ तक किया जाए! यह तो एक प्रकार से दैवी विभूति-सी मालूम होती है।

जहाँ मोटर में अपार गुण हैं, वहाँ कुछ अवगुण भी हैं। क्योंकि विधाता के सृजन में कोई भी ऐसी वस्तु नहीं, जिसमें गुण और अवगुण दोनों का समावेश न हो। लोग कहते हैं कि स्वाति की बूंद केले पर पड़ने से कपूर और सीप में पड़ने से

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



अनमोल मोती बन जाती है। लेकिन वही बूंद एक सर्प के मुंह में पड़ जाए तो ज़हर होती है। मोटर में पहला दोष यह है कि वह क़ीमती होती है, जिससे आम जनता उसका लाभ नहीं उठा सकती। मोटर-दुर्घटना के कारण प्रतिवर्ष हज़ारों जानें चली जाती हैं। इन त्रुटियों के होने पर भी मोटर-गाड़ी लोकप्रिय हो रही है। मोटर के कारण मद्रास-जैसे बड़े शहरों में एक छोर से दूसरे छोर तक आना-जाना सुगम हो गया है।

## XIV

## पेशे का चुनाव

अपने जीवन के निर्वाह के लिए मनुष्य को कोई न कोई अवलम्ब ढूंढ़ना पड़ता है। यही अवलम्ब आगे चलकर पेशे के रूप में परिणत हो जाता है। इसका चुनाव मनुष्य अपनी रुचि और बुद्धि के अनुसार करता है। यह कैसे किया जाना चाहिए और इसका आदर्श क्या होना चाहिए, इसके संबंध में अभी कोई स्थिर मत नहीं है।

यों तो भिन्न-भिन्न रुचियों के कारण लोगों ने अनेक प्रकार के व्यवसाय चुने हैं। परन्तु कई लोगों का मत है कि व्यापार सबसे अच्छा है। व्यापार से आदमी अपनी रोटी ही नहीं कमा सकता है, अपितु मालामाल भी बन सकता है। संसार में व्यापारियों का महत्व बढ़ता जा रहा है। संगठित व्यापारी-मंडल सरकार पर असर डाल सकता है। लेकिन सब लोग व्यापारी नहीं बन सकते। सब लोग तिजारत करना शुरू कर दे, तो कौन किससे खरीदे? कौन ग्राहक रहेगा और कौन

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



सौदागर? व्यापार का क्षेत्र संकुचित है। आजकल के पढ़े-लिखे लोग ज्यादातर तीन पेशे पसन्द करते हैं और इन्हीं तीन व्यवसायों को प्रतिष्ठित मानते हैं। वे पेशे हैं—वकालत, डाक्टरी और इंजनीयरी। वकालत, शुरू करते ही बड़ा प्रलोभन हो जाता है। नया वकील समझने लगता है कि जैसे भी बने दुनिया की सारी दौलत अपने घर पहुँचा लेना चाहिए। साधारणतया वकील साहब की यह इच्छा रहती है कि छल से हो या कपट से, मुवक्किलों से पैसा ऐंठकर "बैंक" में जमा करें। वे झूठा मुक़द्दमा लेने से भी नहीं हिचकिचाते। वे झूठे मुकद्दमों को सत्य प्रमाणित करने का दुस्साहस करते हैं। हां, कुछ ऐसे भी वकील हैं, जो ईमानदारी के साथ अपना काम करते हैं। वे झूठा मुकद्दमा लेते ही नहीं। महात्मा गांधी, पंडित जवाहरलाल नेहरू आदि हिन्दुस्तान के कई नेता पहले वकील ही थे। वे अपने पेशे के ज़रिये लोगों की सेवा करते थे। वकील को सच्चा बनना हमेशा वांछनीय है।

कुछ लोग डाक्टर बनना अधिक पसंद करते हैं। डाक्टर लोग दुखी और अभागे रोगियों की बड़ी सेवा कर सकते हैं। वे लोगों को सफ़ाई, स्वास्थ्यकर भोजन आदि विषयों पर उपदेश दे सकते हैं। वे सच्चे जनसेवक बन सकते हैं। पर अफ़सोस की बात है, अधिकांश लोग इसलिए डाक्टर बनना चाहते हैं कि पैसा खूब कमा सकें। वे रोगियों से पैसा लूटना चाहते हैं। खुद बड़े ठाठ-बाट से रहते हैं। धन के लोभी डाक्टरों से, जनसेवा होना तो दूर—वे जनता के भारस्वरूप बन जाते हैं। वे फ़ीस के बिना

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



लोगों से बोलते तक नहीं। ऐसे डाक्टरों से गरीबों को क्या फ़ायदा ? डाक्टरी के बाद, शिक्षित लोग सरकारी नौकरी के पीछे दौड़ते हैं। क्योंकि सरकारी नौकरी में पेन्शन मिलने का प्रलोभन रहता है। लेकिन कुछ सरकारी नौकर जनता की भलाई की ओर ध्यान नहीं देते। वे सिर्फ़ अपना उल्लू सीधा करना चाहते हैं। वे अपने स्वार्थ की पूर्ति के लिए सब कुछ करने को तैयार हो जाते हैं। वे ग़रीब जनता पर बड़ा बोझ बन जाते हैं। अलावा इसके, सबको सरकारी नौकरी नहीं मिल सकती। कुछ लोग कृषि-कर्म को उत्तम पेशा बतलाते हैं। हमारा देश कृषि में पिछड़ा हुआ है। पृथ्वी की उर्वरा-शक्ति कम पड़ गयी है। हमारे देश में वैज्ञानिक ढंग से खेती करने के साधन पर्याप्त मात्रा में प्रस्तुत नहीं है। सब लोग खेती करने लगें, तो खेतों के टुकड़े-टुकड़े करने पड़ेंगे, जो देश के लिए हानिकारक है।

इस प्रकार ध्यानपूर्वक विचार करने से सिद्ध होता है कि वास्तव में जितने भी रोज़गार हैं, उन सबके निर्वहण में काफ़ी दिक्कतें हैं। कोई रोज़गार ऐसा नहीं है, जिसे मनुष्य सिर्फ़ अपने उद्योग और परिश्रम से कर सके। सबमें लगाने के लिए पहले तो धन चाहिए। यदि धन भी लगा दिया जाए, तो व्यापारिक स्पर्धा के कारण सफलता का कोई निश्चय नहीं है। हाँ, एक बात अवश्य है। सार्वजनिक सेवा का मार्ग सबके लिए खुला है। लोकसेवक को इस संसार में किसी वस्तु का अभाव न रहेगा। इसलिए देश के शिक्षित नौजवानों को सार्वजनिक सेवा का व्रत धारण कर लेना चाहिए। यही सबसे अच्छा पेशा

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



या व्यवसाय है। इस व्यवसाय में होड़ नहीं है। इसमें सहायता देनेवाले परमात्मा हैं। जो आदमी देश, जाति एवं राष्ट्र की सेवा का व्रत धारण करता है, वह सचमुच धन्य है। मेरी राय में देशसेवा करना अच्छा पेशा है। मैं अपनी पढ़ाई पूरी करके देशसेवा का व्रत धारण करूँगा।

## XV
## भारतवर्ष के लोग

भारतवर्ष एक ऐसा देश है, जिसमें प्राय: सभी जातियों के लोग पाये जाते हैं। अब तो रेल के हो जाने के कारण आये दिन देश-देशांतरों के लोग यहाँ दिखाई पड़ते हैं। इसकी दौलत से आकृष्ट होकर भिन्न-भिन्न देशों के निवासी यहाँ आते रहे हैं। इतिहासकारों का मत है कि यहाँ के आदिनिवासी द्राविड़ और आर्य भी मध्य एशिया से आकर यहाँ बसे थे। इसके बाद जब से इतिहास का पता लगता है, तब सिकंदर के साथ ग्रीक लोग यहाँ पर आये; 'गुप्त-काल' में हूणों और सिथियनों से यहाँ पर पदार्पण किया; दसवीं सदी में मुसलमान यहाँ आये; सोलहवीं सदी में मुग़लों ने यहाँ अपना राज्य स्थापित किया; पंद्रहवीं-सोलहवीं सदी में यूरोप के लोग भी आने लगे थे, जिनमें पुर्तगाली, डच, फ्रांसीसी और अंग्रेज़ उल्लेखनीय हैं। मुसलमानों के आने से पहले जितनी जातियाँ यहाँ पर आयीं वे सब हिन्दू धर्म में मिल गयीं।

भारत एक विशाल देश है। यहाँ पर कई प्रकार की जलवायु हैं। जलवायु का प्रभाव मनुष्य की आकृति और प्रकृति

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



पर पड़ता है। इसी कारण यहाँ के भिन्न-भिन्न प्रांतों के निवासी अपनी-अपनी चाल-ढाल अलग-अलग रखते हैं। उत्तर में काश्मीर और पंजाब के निवासी साधारणतया गोरे और बलिष्ठ होते हैं। इनमें छूआछूत का उतना विचार नहीं, जितना हमारे दक्षिण प्रांत में है। इनकी वेष-भूषा इस्लामी ढंग की है। इसका कारण यह है कि भारत पर जितनें विदेशी आक्रमण हुए, वे सब उसकी राजधानी दिल्ली पर हुए। अतः उनका विशेष प्रभाव पड़ा। इस्लामी भाषा, इस्लामी संस्कृति, इस्लामी बोलचाल एवं इस्लामी फ़ैशन की पूरी छाप पंजाब पर लगी है। क्या हिन्दू, क्या मुसलमान, क्या स्त्री, क्या पुरुष—प्रायः सभी पायजामा पहनते हैं। मर्द बहुधा सिर पर साफ़ा बाँधते हैं।

भारत के पश्चिम में राजस्थान नामक राज्य है। यहाँ के लोग बड़े वीर और देश व धर्म पर आत्मोत्सर्ग करनेवाले होते हैं। पगड़ी बाँधनें का यहाँ पर विशेष रिवाज है। यहाँ पर रेगिस्तान है। यहाँ पर इस्लामी प्रभाव कम पाया जाता है। पूरब के लोग 'बंगली' कहलाते हैं। ये लोग अपने सिर पर टोपी नहीं पहनते। ये बहुधा कोट, कमीज़ तथा बंगाली धोती पहनते हैं। पंजाब और बंगाल के बीच में उत्तर प्रदेश और बिहार हैं। यहाँ पर सब जातियों के लोग दिखाई पड़ते हैं। इसके कई कारण हैं। एक तो उत्तर प्रदेश में रेलों का जाल बिछा हुआ है। दूसरे, इस राज्य में प्रयाग, काशी, मथुरा, अयोध्या जैसे तीर्थ हैं, जहाँ की यात्रा करने के लिए अन्य राज्यों से यात्री आया करते हैं। पहाड़ी प्रदेशों में प्रायः पहाड़ियों या

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



द्विपालियों का निवास है। ये लोग बड़े लड़ाकू होते हैं। सरकारी फ़ौज में ये लोग बड़ी तादाद में भर्ती किये जाते हैं।

पश्चिम में बंबई राज्य है। यहाँ महाराष्ट्र, कच्छी, गुजराती आदि कई जातियों के लोग रहते हैं। बंबई में बड़ा बन्दरगाह है। यह शहर तिजारत के लिए केन्द्र-स्थान है। दक्षिण-पूर्व में आन्ध्र और तमिलनाडु राज्य हैं। आन्ध्र खेती-बारी के लिए मशहूर है। तमिलनाडु में बड़े-बड़े मंदिर पाये जाते हैं। कर्नाटक राज्य उद्योग में बड़ी उन्नति कर रहा है। केरल में विद्या का बड़ा प्रसार हुआ है। दक्षिण में भी कई जातियों के लोग रहते हैं। लेकिन उन सबों की भावना प्रायः एक समान है। वे राष्ट्रीयता के सूत्र से बन्धे हुए हैं। बाहरी विभिन्नता के बीच लोगों में अन्दरूनी एकता पायी जाती है। उनकी संस्कृति में अधिक फ़र्क नहीं है। चाहे केरल के हों या आन्ध्र के, तमिलनाडु के हों या कर्नाटक के, सभी लोग अपने को भारतवासी समझते हैं तथा मिल-जुलकर मातृभूमि की भलाई के लिए तन, मन, धन से सेवा करना अपना कर्तव्य समझते हैं।

## XVI
## परोपकार

परोपरकार भी कैसा महत्वपूर्ण धर्म है। प्राणि-मात्र के जीवन का तो यह लक्ष्य होना चाहिए। यदि विचारपूर्वक देखा जाए, तो ज्ञात होगा कि प्रकृति के सारे कार्य परोपकार के लिए ही हैं। नदियाँ स्वयं अपना पानी नहीं पीतीं। पेड़ स्वयं अपने फल नहीं खाते। गुलाब का फूल स्वयं अपने लिए खुशबू

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



नहीं रखता। ये सब दूसरों के हित के लिए हैं। महात्मा गांधी-जैसे महात्माओं का मत है कि मनुष्य को परोपकार अवश्य करना चाहिए। परन्तु वह परोपकार निष्काम हो। यदि वह परोपकार किसी प्रत्युपकार की आशा से किया गया हो, तो उसका महत्व क्षीण हो जाता है।

भारत का प्राचीन इतिहास दया और परोपकार के उदाहरणों से परिपूर्ण है। राजा शिबि ने कपोत की रक्षा करने के लिए अपने प्राण तक देने का संकल्प कर लिया था। परोपकार का इससे बढ़कर ज्वलंत उदाहरण और कौन-सा मिल सकता है? परन्तु देखने में आता है कि उपकार के बदले उपकार करना तो दूर रहा, कुछ लोग अपकार कर देते हैं। ऐसे मनुष्यों की तुलना उन सर्पों और बिच्छुओं से की जा सकती है, जिनको आप दूध पिलाएँ, या डूबने से बचाएँ, तो उसके बदले वे आपको अवश्य काटेंगे। यद्यपि वे किसी बुरे मतलब से नहीं काटते और न काटने के पहले वे यह सोचते हैं कि हमारे इस आचरण से उपकारी की जान ख़तरे में पड़ जाएगी, परन्तु वे अपने क्रूर स्वभाव के कारण ही ऐसा करने के लिए विवश हैं। ठीक ऐसा ही हाल दुर्जनों का है। उनके साथ चाहे जैसी भी भलाई की जाए, परन्तु उसके बदले मे यदि बुराई न करें तो फिर वे दुर्जन ही कैसे?

उसके विरुद्ध संतों का स्वभाव देख लीजिये। उनके साथ चाहे लोग बुराई ही क्यों न करें, पर वे सदा भला करेंगे। आम के पेड़ को देख लीजिये। लोग नीचे से ढेला फेंककर

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



उसे मारते हैं। उसके बदले वह मीठे फल देता है। ईंख को लोग कोल्हू में पेरते हैं। मगर इस अपकार के बदले वह मनुष्यों को मीठा रस देती है। चंदन की लकड़ी को लीजिये। लोग पत्थर पर घिसाकर उसे कितनी पीड़ा देते हैं! परंतु, उसके बदले में वह उनको सुगंध देती है। सोनें को लीजिये और उसकी दशा पर विचार कर देखिये, तो आपको मालूम होगा कि लोग अंगीठियों में उसे तपाते हैं; फिर वह हथौड़ों से पीटा जाता है और बड़ी निर्दयतापूर्वक काटा जाता है। फिर भी वह पुरुषों और रमणियों को अलंकृत करता है। कपास के पौधे को देखिये। मनुष्य के हित के लिए ही वह जाड़ा, गर्मी और बरसात के कष्टों को सहते हुए खड़ा रहता है। कुछ समय के बाद लोग उससे निर्दयतापूर्वक कपास को तोड़ लेते हैं, मिलों में पीसकर उसकी हड्डियाँ तक अलग कर देते हैं। फिर बड़े-बड़े पुतलीघरों में उसकी खाल खींचकर बारीक सूत बनाया जाता है। लेकिन इन सब कष्टों को सहकर भी कपास कपड़ा बनकर मनुष्य को लज्जा से बचाता है।

गाय को लीजिये और उसकी जीवनचर्या पर विचार कीजिये, तो आपको विदित होगा कि यह कितना परोपकारी पशु है। गाय जंगल में घास चरकर आदमी को अमृत के समान दूध देती है। अपने बछड़ों को मनुष्य की खेती के लिए छोड़ जाती है। मर जाने पर भी गाय अपना चमड़ा मनुष्यों की चरण सेवा करने के लिए—जूते के लिए—छोड़ जाती है।



CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



हम भारतीय हैं। इसलिए हम भारतीय दृष्टिकोण से ही भिन्न-भिन्न विषयों पर विचार करते हैं। ऊपर के विचार बिलकुल भारतीय हैं। यूरोप या अमेरिका के लोगों के विचार कई बातों में हमारे विचारों से भिन्न होते हैं। एक बार एक अमेरिकन ने कहा था, "आदमी बड़ा उपकारी है। इसीसे वह गाय को पालता है। उसको चारा देता है। उसे जंगली खूँखार जानवरों के हमलो से बचाता है। सबसे बड़ी बात तो यह है कि उसका दूध दुहकर निकाल लेता है; नहीं तो उसके थन चर्राने लगेंगे और उसे बड़ा कष्ट होगा।" यह विदेशी दृष्टिकोण है। उसकी दलीलों को देखिये, परोपकार का कैसा सुन्दर उदहरण है! चाहे जो हो, परोपकार आदर्श गुण है। हमें परोपकारी बनना चाहिए।

## मेला

## XVII

मेले प्रायः देश की किसी महत्वपूर्ण घटना की स्मृति में लगते हैं। ये सामाजिक, धार्मिक एवं राष्ट्रीय संगठन में बड़ी सहायता देते हैं। इन अवसरों पर शिक्षित तथा अशिक्षित जनता के हृदयों पर अतीत घटनाओं की स्मृतियाँ अंकित हो जाती हैं। मेले कई प्रकार के होते हैं। कुछ तो ऐतिहासिक घटनाओं का स्मरण दिलाते हैं। कुछ धार्मिक होते हैं, जैसे पितृपक्ष अमावास्या पर रामेश्वरम मे सेतुस्नान, कुंभकोणम में माघस्नान या राजमहेन्द्री में गोदावरी-स्नान। कुछ मेले राष्ट्रीय होते हैं, जैसे 26 जनवरी का गणतंत्र-दिवस।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



ऐतिहासिक मेले जीवन में राष्ट्रीयता की भावना जगाने में बड़े ही उपयोगी होते हैं। ये बड़े शिक्षाप्रद भी होते हैं। उदाहरण के लिए उत्तर भारत में रामलीला बड़ी धूमधाम से मनायी जाती हैं। लोगो को रामलीला देखकर अपने पूर्वजों के गौरव का ज्ञान होता है। रामलीला में राम की लंका-विजय, दुष्ट रावण का वध तथा सीता का छुटकारा आदि अभिनयों द्वारा दिखाये जाते हैं। अच्छे अभिनय का प्रभाव दर्शकों के दिल पर जल्दी पड़ता है और वह क़ायम भी रहता हैं। रामलीला में भारत का राज्य-त्याग देखकर कई मुक़द्दमेबाज़ों ने अदालत छोड़ दी। सीता का धैर्य देखकर आज भी कई स्त्रियाँ भीषण परिस्थिति में अपने सतीत्व की रक्षा करती हैं और अपने पति द्वारा परित्यक्ता होकर भी न्यायालय की शरण नही लेतीं।

धार्मिक मेलों का तो कहना ही क्या है! मेले के दिन चारों ओर से बच्चे, जवान, बूढे स्त्रियाँ सभी पवित्र तीर्थों में पहुँच जाते हैं। श्रद्धा-भक्ति के साथ सब लोग स्नान करते हैं। उस समय धार्मिक विषयों पर बड़े-बड़े विद्वानों के व्याख्यान भी होते हैं। ऐसे अवसरों पर तांगेवालों, कुलियों, पंडों और दूकानदारों की बन आती है। मजदूर लोग तीस पैसे के बदले पचास पैसे माँगने लगते हैं। टूटे-फटे तांगे के लिए तांगेवाले एक किलो मीटर के वास्ते एक रुपया गाड़ी-भाड़ा माँगते हैं। पंडा लोग मनमाना दक्षिणा माँगते हैं। दूकानदार नया चावल, आटा, चर्बी मिला हुआ घी आदि चीज़ें महँगा बेचते हैं।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



यात्रियों को लाचार होकर ये ख़राब चीज़ें ख़रीदनी ही पड़ती है। हलवाई कच्ची पूड़ियाँ और कच्ची जलेबियाँ दिन-दहाड़े, हेल्थ-ऑफ़िसर की आँखों में धूल झोंककर बेच ही डालते हैं। बेचारे यात्री उन्हें न लें, तो जाएँ कहाँ? प्रयाग-जैसे तीर्थस्थानों में यात्री अपना सिर-मुंडन कराना धर्म-कार्य मानते हैं। उस समय नाई मनमाना मज़दूरी माँगता है। उसे न चुकाने पर वह बाल नहीं बनाता। प्राचीन काल में तीर्थों पर धार्मिक-पुरुष व साधु-संत ही जाते थे। परंतु आजकल वहाँ गिरहकट लोग भी पहुँच जाते हैं। गिरहकट लोग सेवा-समिति और पुलिस की आँखों में धूल झोंककर अपना उल्लू सीधा करते हैं। इन त्रुटियों के होने पर भी धार्मिक मेले आस्तिक लोगों के जीवन में महत्वपूर्ण-स्थान रखते हैं। राष्ट्रीय महासभा के मेले को देखकर प्रत्येक स्वतंत्रताभिमानी व्यक्ति के हृदय में राष्ट्रीयता एवं जातीयता के भाव लहराने लगते हैं।

मेलों के अवसर पर प्रायः दूर-दूर के लोग एक जगह एकत्रित होते हैं और आपस में विचार-विनिमय करते हैं। इससे उनका दृष्टिकोण बदल जाता है, प्रांतीयता और संकीर्णता नष्ट होती है और विश्वबंधुत्व के भावों की जागृति होती है। दूर-दूर तक यात्रा करने से अनेक प्रकार के अनुभव प्राप्त होते हैं, मानसिक दुर्बलता जाती रहती है और स्वावलंबन तथा दृढ़ता आ जाती है।

जहाँ मेलों से लाभ हैं, वहाँ हानियाँ भी हैं। एक तो मार्ग में अपार कष्ट होता है। जाड़े और गर्मी की भीषणता के

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



कारण बड़ी असुविधा होती है, और कभी-कभी तो ऐसे अवसरों पर संक्रामक रोगों का प्रकोप हो जाता है, जिससे अपार हानि होती है। अगर ज़रा-सी असावधानी की गयी, तो समझ लो कि गिरहकटों ने अपना हाथ साफ़ किया या बंडल ही रेल पर रह गया। इन त्रुटियों के होते हुए भी मेलों की उपयोगिता को कोई अस्वीकार नहीं कर सकता। जो मेले समाज-सुधार की दृष्टि से लगते हैं, वे सर्वथा उत्तम होते हैं।

दक्षिण भारत में मेले प्रायः बड़े-बड़े मंदिरों में लगते हैं। उत्तर भारत में मेले प्रायः गंगा, यमुना के किनारे के तीर्थों पर अधिक लगते हैं, जैसे हरिद्वार, कानपुर, प्रयाग या बनारस में। गंगा-स्नान के बड़े-बड़े मेले होते हैं। यमुना के तट पर मथुरा और प्रयाग ही में जमघट रहता है। अयोध्या में 'रामनवमी' का बड़ा सुन्दर मेला लगता। मद्रास शहर में 'माशि-मखम' के मेले में हज़ारों लोग समुद्र में स्नान करते हैं। रात को भगवान का जुलूस निकलता है। यहाँ 'अरुपत्तु मूवर' उत्सव में बड़ा मेला लगता है। बड़ी भीड़ इकट्ठी होती है।

मेलों की बड़ी उपयोगिता है। यदि इनकी व्यवस्था सुचारू रूप से हो तो इनसे जनता को अधिक लाभ हो सकता है।

## XVIII

## भारत के साधु और फ़कीर

धर्मभूमि भारत में धर्म के नाम पर न जाने आजकल क्या क्या लीलाएँ होती हैं! पुराने ज़माने में साधु-सन्यासी भारत के गौरव-स्वरूप थे। सांसारिक झंझटों को छोड़कर अपने पवित्र

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



उपदेशों से संसार का उद्धार करते थे और समाज-सेवा के द्वारा मोक्ष-लाभ करते थे। समाज भी उनकी सेवा से अपने को धन्य मानता था। परन्तु आजकल के अधिकतर साधु सच्चे नहीं होते। उनमें से कई लोग धोखेबाज़ निकलते हैं। लोग उनके बाहरी वेष से धोखा खा जाते हैं।

आधुनिक साधु और फ़कीर हमारी बेवकूफ़ी के कारण फूलते-फलते हैं। उनकी मौज का महल हमारी मूर्खता की नींव पर खड़ा है। भारत के घरों में जहाँ एक ओर धर्म का शासन है, वहाँ दूसरी ओर अज्ञान का साम्राज्य क़ायम हुआ है। भारत की देवियाँ धर्म का सात्विक स्वरूप भूल रही हैं। दान-पुण्य हिन्दू जाति की सदा से विशेषता रहा है। परन्तु इस समय पात्र-विचार का ज्ञान जाता रहा है। हमारा हृदय शीघ्र ही पिघल जाता है और पात्र-अपात्र का ख्याल छोड़कर हम दान कर बैठते हैं। हमारी इस भूल से हमारे समाज का, हमारे देश का अहित हो रहा है। फिर भी हमारी आँखें नहीं खुलतीं। ऐसी धर्मान्धता अवांछनीय है। इसका समर्थन कोई समझदार नहीं कर सकता।

देवताओं के नाम पर माल उड़ा-उड़ाकर मस्त रहना और कुकर्म करना कहां की साधुता है? हम अज्ञानी बन गये हैं। हमारे दिमाग़ का दिवाला निकल गया है। किसी भी आकर्षक वस्तु को हम देवता मान बैठते हैं। कहते हैं, जब पहले-पहल हिन्दुस्तान में रेल-गाड़ी आयी, तब उसे देखकर कुछ लोग आश्चर्य-चकित हो गये और उसकी इंजिन की पूजा करने लगे।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



हर कोई अपने अज्ञान के कारण कपटी वैरागियों के आगे अपना सिर नवाते हैं। महंत लोग भी एक प्रकार के साधु ही हैं। वे न विद्वान होते हैं, न पंडित। वे अन्ध-भक्तों के दान के कारण अमीर बनकर मौज उड़ाते हैं।

साधुओं और फकीरों का काम है कि लोगों को सही रास्ता बताएँ। लेकिन आजकल के साधु लोग खुद बुरे रास्ते में फँसे रहते हैं। वे साधारण लोगों को आध्यात्मिक शिक्षा कैसे दे सकते हैं? वे लोग आलसी बन गये हैं। आर्थिक दृष्टि से वे लोग देश के लिए भार-स्वरूप हैं। उनकी पूजा करने से हम पुण्य के भागी नहीं हो सकते। उनको भीख देने से हम देश की गरीबी को बढ़ाते हैं, सुस्त लोगों की संख्या बढ़ाने में सहायक होते हैं। इसलिए आजकल के साधु और फ़कीर देश के लिए श्रेयस्कर नहीं हैं।

## XIX

## आधुनिक आविष्कार

विज्ञान कैसी अपूर्व विद्या है! विज्ञान के प्रभाव को देखकर मनुष्य अवाक् रह जाता है। विज्ञान के कारण प्राकृतिक शक्तियाँ मनुष्य की आज्ञाकारी सेविकाएँ बन जाती हैं। एक तरह से हम लोग आधुनिक विज्ञान के गुलाम हो रहे हैं। आप चाहें तो वायुयान के द्वारा आकाश में विचरण कीजिये या जहाज़ के द्वारा गहरे समुद्र को पार करके सुदूर अमेरिका की सैर कीजिये। जहाज़ों में आपको अपने घर का-सा आनंद प्राप्त होगा। अपने सोने के कमरे में बिजली के पंखे और प्रकाश का

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



सुख अनुभव कीजिये। सबेरे उठते ही बेतार के तार द्वारा प्राप्त समस्त देशों का हाल समाचार-पत्रों में पढ़ लीजिये, या जी चाहे तो रेडियो के पास बैठिये और लंदन या वाशिंगटन के प्रसिद्ध नेताओं के भाषण सुनिये।

आधुनिक आविष्कारों ने हमारे जीवन को कितना सुखमय बना रखा है। रेल भी विज्ञान की उपज है। रेलें न होतीं, तो विजयवाड़ा से मद्रास, एक ही रात में, चंद रुपये के ख़र्च में, इतनी सुरक्षा और सुविधा के साथ कैसे पहुँच सकते हैं?

आज से छः सौ बरस पहले जिस चित्तौर के गढ़ को तोड़ने के लिए अलाउद्दीन ने जी तोड़ प्रयास किया था, उसे आज एक मामूली सिपाही थोड़े-से विस्फोटक पदार्थ के द्वारा तोड़ सकता है। किसी समय गहरे कुएँ में गिरे हुए किसी आदमी या जानवर को निकालना कठिन था। लेकिन आज 'डाइविंग बेल्ट' के द्वारा गहरे पानी से भी छोटी-छोटी चीज़ों को निकाल लाना कुछ कठिन न रह गया। दिल्ली के कुतुबमीनार पर चढ़ने में जवान आदमी भी हांफने लगते हैं। पर यदि उसमें आज एक 'लिफ़्ट' लगा दिया जाए, तो उसकी चोटी तक बुड्ढे भी पहुँच सकेंगे। पांच मन से अधिक बोझा उठाना मानवी शक्ति से बाहर है। उसे उठाकर किसी ऊँचे स्थान पर ले जाना तो और भी कठिन है। परंतु आज 'क्रेन' के द्वारा सैकड़ों टन माल, पल-भर में उठाकर जहाज़ पर लाद दिया जाता है।

वैज्ञानिक ढंग की खेती से पैदावार बेहद बढ़ जाती है। विज्ञान के कारण शिक्षा का प्रसार सुगम हो गया है। पाठ्य-

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



पुस्तकें लाखों की तादाद में छापाखानों में छापी जाती हैं और विद्यार्थियों के पास पहुँचायी जाती हैं। पुराने ज़माने में यह बात न थी। विज्ञान के द्वारा ही 'फ़ोटो' का उदय हुआ। अब ग़रीब आदमी भी भगवान रामचन्द्र, ईसा मसीह, महात्मा गांधी आदि महानुभावों के चित्र दूकानों में ख़रीदकर अपने को भाग्यवान समझता है। ग्रामफ़ोन, तथा रेड़ियो के कारण संगीत का मज़ा मध्यम वर्ग के लोग भी लूट सकते हैं। अब किसी भी अधिवेशन में जनता को बार-बार यह नहीं कहना पड़ता कि 'ज़ोर से बोलिये! ज़ोर से बोलिये!' 'लाउड़ स्पीकर' द्वारा मंच से तीन-चार सौ गज़ की दूरी पर बैठा हुआ प्रतिनिधि भी वक्ता के व्याख्यान को भली-भाँति सुन सकता है।

अब इस वैज्ञानिक युग में आग से डरने की ज़रूरत नहीं है। आग अब मकानों को भस्म नहीं कर सकती। कहीं आग लगते ही 'फ़यर ब्रिग्रेड' आ पहुँचता है और आग के घमंड को चकनाचूर कर डालता है। आजकल मिलों में कैसे उत्तम वस्त्र तैयार होते हैं! प्राचीन काल में लोग वल्कल या मोटे कपड़े पहनते थे। महीन कपड़े वहुत महंगे पड़ते थे। विज्ञान के कारण दूर की चीज़ों को देखना भी आसान हो गया है। दूरबीन विज्ञान का बच्चा है! न मालूम विज्ञान और क्या-क्या कर दिखाएँ!

सारांश यह कि आजकल वैज्ञानिक उन्नति ने संसार में नया युग उपस्थित कर दिया है। छोटे से लेकर बड़े तक सभी उसका सुख अनुभव कर सकते हैं। ज्यों-ज्यों विज्ञान की उन्नति होती जाएगी, त्यों-त्यों देश की सभ्यता बढ़ती जाएगी।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



## XX
## यात्री बनो

प्रिय भाई, तुम सफ़र करो, घर से यात्रा पर निकल पड़ो! तुम खूब भ्रमण करो, तो इसका तुमको प्रतिफल मिलेगा। बेशक ज़िंदगी का मज़ा यात्रा के कष्ट उठाने में ही है। यह कहावत मशहूर है, "को विदेश: पंडितानाम् ?" सच है, विद्वान के लिए कोई जगह परायी नहीं। इसलिए मेरी अर्ज़ है कि तुम अभी सारे देश के भ्रमणार्थं चल पड़ो।

पानी गंदला होता है, एक ही जगह रुके रहने के कारण। अगर वह बहता रहे, तो स्वच्छ रहता है। चाँद को देखिये। वह एक जगह को छोड़कर दूसरी जगह न जाता, छिप न जाता और दुनिया का चक्कर न काटता, तो लोग उत्सुकतापूर्वक उसे दूज के दिन देखने को इतने उतावले न होते। संसार के करोड़ों लोग चंद्र-दर्शन की प्रतीक्षा करते हैं। इसलिए कहता हूँ यात्रा करो, यात्रा से बड़ा लाभ है। दो-तीन उदाहरण पेश करूँ:—

शेर जब तक अपना अड्डा छोड़कर दूर जंगल में नहीं चला जाता, उसे बढ़िया शिकार नहीं मिलता। तीर जब तक धनुष को छोड़कर अलग नहीं हो जाता, वह अपने निशाने पर नहीं पहुँचता। सोना वर्षों तक मिट्टी बने हुए खदान में पड़ा ही रहता है और लकड़ी पेड़ों में निरी लकड़ी ही बनी लटकती रहती है। ये जब अपनी जगह को छोड़ देते हैं, तब इन्हें इज़्ज़त मिलती है, और ऊँचा स्थान मिलता है।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



अगर तुम संसार में आदरणीय स्थान प्राप्त करना चाहते हो, इज्जत-आबरू के साथ रहना चाहते हो तो अपने 'मिशन' के प्रचारार्थ यात्री बनो। भगवान बुद्ध और उनके अनुचर भिक्षु—राजपाट, सुख-सौभाग्य और संसार की मोह-ममता छोड़ 'बहुजन-हिताय' यात्री बने थे। तुम भी अपने आदर्शों के प्रचारार्थ यात्री बनो।

## XXI

## विद्युतशक्ति का आश्चर्यजनक प्रभाव

विद्युत्शक्ति ने आजकल संसार में युगांतर उपस्थित कर दिया है। विद्युत्शक्ति के द्वारा पहले-पहल 18-वीं शताब्दी में तार चलाया गया। 'टेलिग्राम' द्वारा पृथ्वी-मंडल पर और 'केबिलग्राम' द्वारा समुद्र पर से सुदूर देशों में समाचार भेजे जाते हैं। अब तो भारत से आस्ट्रेलिया और अमेरिका तक चन्द घण्टों में समाचार भेजे जा सकते हैं।

तार के बाद फिर 'टेलीफ़ोन' का नंबर आता है। इसके द्वारा हम, पतले तार की सहायता से, बहुत दूर तक बातचीत कर सकते हैं। टेलीफ़ोन यंत्र का आविष्कार सन् 1876 में ग्राहमबेल महोदय ने किया था। परंतु अब यह जन-साधारण के काम की वस्तु हो गयी है। व्यापारियों के लिए यह बड़े काम की चीज है। इसके द्वारा आप पुलिस स्टेशन को तुरन्त किसी भीषण क्रांति की सूचना दे सकते हैं। अग्निकांड उपस्थित होने पर आप तत्काल 'फ़ायर ब्रिगेड' को बुला सकते हैं। डाकुओं के भय का निराकरण मिनिटों में

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



पुलिस को बुलाकर कर सकते हैं। मरणासन्न व्यक्तियों के प्राणों की रक्षा तत्काल अस्पताल से डाक्टर को बुलाकर कर सकते हैं। बंबई या कलकत्ता या मद्रास के बाज़ार का भाव मिनटों में मँगाकर, अपना माल बेचकर लाभ उठा सकते हैं। टेलीफ़ोन के न जानें कितनें गुण हैं, उनका वर्णन कहाँ तक किया जाए!

इसके बाद बिजली से चलनेवाली ट्राम और रेलगाड़ियों का विचार कीजिये। बिजली से चलनेंवाली ट्राम-गाड़ी का श्रीगणेश विलायत में सन् 1883 में हुआ था। संयुक्त राष्ट्र अमेरिका में इसका बड़ा प्रचार है। इसमें अल्पव्यय से सुविधापूर्वक अधिक यात्रा की जा सकती है। विद्युत से चलनेंवाली ट्राम और रेल आम जनता के काम की चीज़ें हैं।

बेतार का तार विद्युत्शक्ति की उन्नति की चरम सीमा है। इसका प्रारंभ सन् 1889 में मार्कोनी महोदय ने किया था। इसने संसार को बड़ी सुविधाएँ दे रखी हैं। इसके द्वारा दूर देशों की भिन्न-भिन्न दिशाओं में जानेवाले जहाज़ों के कप्तान परस्पर बातचीत कर सकते हैं और दुर्घटना के समय अपनी सहायता के लिए एक दूसरे को बुला सकते हैं। इसकी सहायता से यूरोप और अमेरिका की किसी महत्वपूर्ण घटना का समाचार आधे घंटे के अंदर भारतवर्ष में पहुँच सकता है।

इसके बाद रेडियो का स्थन है। यह बिना तार के टेलीफ़ोन की उन्नत अवस्था है। इसके द्वारा हम विलायत के पार्लिमेंट के भाषण घर बैठे सुन सकते हैं। बिजली के पंखे,

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



'कुकर' और बिजली का प्रकाश विद्युत्शक्ति की देन हैं। ये तो हमारे दैनिक जीवन के अंग बन गये हैं।

अंत में एक्सरे का स्थान है। इसने चिकित्सा-शास्त्र के उपयोग को और भी बढ़ा दिया है। इसकी खोज एक जर्मन डाक्टर ने सन् 1898 में की थी। इसमें शरीर के अन्दर प्रकाश डालने की विशेष शक्ति है, जिनके द्वारा चिकित्सक लोग शरीर के भीतर के अंग-प्रत्यंग देख लेते हैं। इससे टूटी हुई हड्डी और शरीर में धँसी गोली और छरों का तुरंत पता लग जाता है, जो शस्त्रप्रयोग करके तुरंत निकाले जा सकते हैं। रोग-निदान में इसके द्वारा बड़ी सुविधा हो गयी है।

अन्त में यह कहना अयुक्त न होगा कि यदि विद्युत का इसी प्रकार उपयोग बढ़ता गया, तो एक दिन वह भी आएगा, जब हमारे देश में भी गृहस्थी के छोटे से छोटे काम इसीके द्वारा सपन्न किये जाएँगे।

## XXII
## स्त्री-शिक्षा

शारीरिक, मानसिक और नैतिक शक्तियों को विकसित करने को शिक्षा कहते हैं। पुरुषों की इन शक्तियों का विकास जिस प्रकार शिक्षा से किया जाता है, उसी प्रकार स्त्रियों की भी इन शक्तियों का विकास करना स्त्री-शिक्षा है।

स्त्रियों का स्वत्व—सब प्रकार से शिक्षित होने का हक़, जैसे पुरुषों का है वैसे ही स्त्रियों का भी है। वे शक्तियाँ जो शिक्षा से बढ़ायी जा सकती हैं, ईश्वर ने पुरुषों को जैसी दी है

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



वैसे ही स्त्रियों को भी। इसलिए दोनों का शिक्षित होना परम आवश्यक है। स्त्रियों को शिक्षित बनाना उनके प्राकृतिक तथा ईश्वरीय अधिकार उन्हें देना है। उन अधिकारों को पाकर वे अपने जीवन के बहुत-से अंशों को आनन्दमय बना सकती हैं। उनके कार्य भले ही भिन्न हो, पर जो पुरुषों के जीवन के उद्देश्य हैं, वे ही स्त्रियों के भी हैं। पुरुषों को शिक्षित होकर अपने कर्तव्य को पूर्ण करने का मौक़ा जैसे मिलता है, वैसे ही स्त्रियों को भी शिक्षित होकर अपने कर्तव्य को पूर्ण करने का मौक़ा क्यों न दिया जाय? क्योंकि स्त्री-पुरुष दोनों ईश्वरीय इच्छाओं को पूर्ण करने ही के लिए इस संसार में भेजे गये हैं। स्त्रियां विना शिक्षा के अपने जीवन को संपूर्ण नहीं बना सकतीं।

मतभेद—स्त्री-शिक्षा के संबंध में भिन्न मत रखनेवालों के दो दल हैं। एक दल कहता है, स्त्रियों को शिक्षा देने से बड़ी-बड़ी ख़राबियां होती हैं। वे पढ़-लिखकर स्वतंत्र और घमंडी हो जाती हैं, वे अपना धर्म छोड़ देती हैं और अपने चरित्र को सुरक्षित नहीं रख सकतीं। वे यह नहीं समझतीं कि हमारा क्या कर्तव्य है और क्या अधिकार है। बल्कि वे चाहती हैं कि हम सब प्रकार से पुरुषों से बढ़ जाएँ और जैसे चाहे उन्हें नचाया करें, इत्यादि। दूसरा दल कहता है कि जब तक स्त्रियां शिक्षित न होंगी तब तक कोई सांसारिक कार्य ठीक हो ही नहीं सकता। जब स्त्रियां शिक्षित हो जाएँगी तभी ईश्वरीय इच्छाओं तथा उनके उद्देश्यों को भली-भांति समझ सकती हैं। वे अपने कर्तव्यों का पालन भली-भांति सदिच्छाओं और सत्य-संकल्पों से

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



कर सकती है, जब कि वे शिक्षित होंगी। स्त्रियाँ पुरुषों की प्रधान सहायिकाएँ हैं। जब तक वे अपढ़ रहेंगी, तब तक पुरुषों की वे कुछ भी सहायता नहीं कर सकतीं।

मतभेद पर विचार—शिक्षा का मतलब चरित्र बिगाड़ना नहीं, धर्म छुड़ाना नहीं, और घमंड़ी बनाना नहीं ; बल्कि इसके विपरीत शिक्षा का मतलब चरित्रवान, धर्मात्मा और नम्र बनाना है। जिस शिक्षा से चरित्र बिगड़ जाता है, उसे सुशिक्षा नहीं, कुशिक्षा कहनी चाहिए। चरित्र बिगड़ना, धर्म का नष्ट होना कुशिक्षा पर निर्भर है, कुसंग और कुविचार पर निर्भर है और समाज के दुर्विचारों पर निर्भर है। स्त्रियों के चरित्रहीन होने के कारण पुरुषों की स्वार्थान्धता, असद् विचार और असत्कार्य हैं। पुरुषों के सुचरित्र होने से स्त्रियाँ कभी कुचरित्र नहीं हो सकतीं।

स्त्री-शिक्षा से लाभ—स्त्रियाँ अपने परिवार के सभी सदस्यों को बहुत प्रभावित कर सकती हैं। यदि वे माता के रूप मे रहती हैं, तो अपने बच्चों को सुशील बना सकती हैं। यदि वे बहनें हैं, तो अपने छोटे भाइयों को अच्छी नसीहतें दे सकती हैं और यदि पत्नी के रूप में हैं, तो अपने पति को सुमार्ग में ले जा सकती हैं। जब उनका ऐसा प्रभाव है, तो वे अपने परिवार में वह काम कर सकती हैं, जिससे बहुत कुछ भलाई हो सकती है। उस परिवार की भलाई से समाज की भलाई हो सकती है। इन सब बातों के लिए बड़ी आवश्यकता है कि वे सुशिक्षित हों। उनके सुशिक्षित होने से ही उनकी बहुत कुछ भलाई हो सकती है, उनके आदर्श और चरित्र सब

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



उच्च हो सकते हैं। उनके उच्च चरित्र से उनकी संतानें भी वैसे हो सकती हैं। स्त्रियों के सुशिक्षित होने से संसार सोने का-सा हो सकता है।

उपसंहार—स्त्री और पुरुष के बल और बुद्धि का विचार करके उनको थोड़ी बहुत शिक्षा देनी चाहिए, पर शिक्षा ज़रूर देनी चाहिए। ईश्वर ने पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों को बुद्धि कम नहीं दी है। समझने की शक्ति दोनों में है। इस शक्ति का विकास करने के लिए स्त्रियों को भी मौक़ा देना चाहिए। दोनों की समझ में थोड़ा-सा फ़रक है। इसका कारण यह है कि दोनों के स्थान दो प्रकार के हैं। स्त्रियाँ केवल गृह-कार्य में रहने के कारण पुरुषों का सामना नहीं कर सकतीं। यही दोनों में अधिक और कम समझने का कारण है। स्त्रियों को उचित रूप से शिक्षित करने की आवश्यकता है। यह हम भली-भाँति समझते हैं कि उन्हें फ़ैशनबुल बनाना ठीक नहीं। पर उन्हें ऐसी शिक्षा देनी चाहिए, जिससे वे परिवार को सुखमय बना सकें। यदि वे इस प्रकार शिक्षित हों, तो वे अपने गृह-कार्य में चतुर होंगी। उनके लड़के उनसे नम्रता, आज्ञा-पालन, कर्तव्य-निष्ठा तथा अन्यान्य गुण सीखेंगे। स्त्रियाँ यदि शिक्षित होंगी तो अधिक भूलें न करेंगी; करने पर भी लज्जित होंगी और उनका सार्वजनिक विचार बढ़ जाएगा। शिक्षित स्त्रियाँ फ़ुरसत के समय समाज-सेवा कर सकती हैं, ग़रीबों के मुहल्लों में जाकर सफ़ाई-स्वच्छता सिखा सकती हैं और अपना काम खुद करके स्वावलंबन का उदाहरण पेश कर सकती हैं। विदुषी

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



स्त्रियाँ समाज के भूषण हैं। यह खुशी की बात है कि हमारे देश में अब स्त्री-शिक्षा बढ़ रही है।

## XXIII
## डाक्टर

डाक्टर समाज का मददगार है। उसका काम बड़ी ज़िम्मेदारी का होता है। डाक्टरी का पेशा उत्तम होता है। डाक्टरी का पेशा पैसा कमाने का भी अच्छा ज़रिया है। लेकिन इस काम के लिए बड़ी होशियारी की ज़रूरत है।

प्रमाणित (certified) डाक्टर वही हो सकता है, जो किसी विश्वविद्यालय में छः साल तक पढ़कर एम.बी.बी.एस., की सनद हासिल कर चुका हो। मद्रास शहर में डाक्टरों के वास्ते दो कालेज हैं। वहाँ पश्चिमी वैद्यशास्त्र की पढ़ाई होती है। अंग्रेज़ों के आने के पहले हमारे देश में आयुर्वेद और यूनानी वैद्य शास्त्र का प्रचलन था। तमिलनाडु में, 'सिद्धवैद्य' लोकप्रिय था। आयुर्वेद पद्धति के अनुसार चिकित्सा करनेवालों को 'वैद्य' कहते हैं और यूनानी ढंग से इलाज करनेवालों को 'हकीम' कहते हैं। ये दोनों तरीक़े भी कई बीमारियों के लिए असरदार पाये गये हैं। कुछ लोगों का कहना है कि आयुर्वेद का तरीक़ा सबसे अच्छा है। इसके लिए मद्रास में एक सरकारी आयुर्वेद पाठशाला है, जिसमें तमिलनाडु–भर से कई विद्यार्थी पढ़ने आते हैं।

वैद्य या डाक्टर को अपने काम में बड़ा होशियार रहना चाहिए। उदार, सब्र करनेवाला, मेहरबान और मिलनसार डाक्टर ही सर्व प्रिय हो सकता है। उनको कभी गुस्सा नहीं करना



CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



चाहिए। सिर्फ़ 'फ़ी' (शुल्क) पर उसका ध्यान नहीं रहना चाहिए। ग़रीबों पर ज़्यादा मेहरबानी दिखानी चाहिए।

डाक्टर रोगियों का दुख दूर करता है और उन्हें आराम पहुँचाता हैं। इसलिए लोग उसको अपना दोस्त, रक्षक और सहायक मानते हैं। भारत में कई डाक्टर ग़रीब किसानों को मुफ़्त दवाएँ देते हैं और उनको साफ़-सुथरा रहने का उपदेश देते हैं। मैं भी डाक्टर की डिग्री पाकर किसी देहात में बसना चाहता हूँ, जिससे कि मैं गाँववालों की सेवा कर सकूँ।

## XXIV

## वकील

समाज में वकील का बड़ा स्थान है। कुछ वकील अपने पेशे से मालामाल हो जाते हैं। तेज़ अक़्लवाले ही सफल वकील बन सकते हैं। वकील लोग कुछ निश्चित रक़म के लिए अदालत में अपने मुवक्किलों का मुक़द्दमा पेश करते हैं। इस तरह मुल्क में इन्साफ़ को क़ायम करने के लिए वे ज़िम्मेदार होते हैं। आम तौर पर वकील ही आगे चलकर न्यायाधीश नियुक्त होते हैं।

बुद्धिमान, मेहनती और मिलनसार वकील ही अपने पेशे में कामयाब होते हैं। वकील को अपने मुवक्किल का मामला इस खूबी के साथ जज साहब के सामने रखना चाहिए कि जज पर उसका पूरा असर पड़े और फ़ैसला उसका मुवक्किलक के पक्ष में सुनाएँ। उसकी दलीलें अकाट्य होनी चाहिए। प्रखर बुद्धिवाले व्यक्ति ही नामी वकील बन सकते हैं। मन्द बुद्धिवालों को इस धंधे में कोई जगह नहीं है।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



कुछ वकील मुक़द्दमा तैयार करने में सिद्धहस्त होते हैं, तो कुछ लोग दलील पेश करने में। कुछ वकील फ़ौजदारी मामलों में नाम पाते हैं तो कुछ दीवानी मामलों में। चाहे जो हो, वकील में अपनी बातें साफ़ और असरदार ढंग से समझाने की शक्ति होनी चाहिए।

हमारे देश के कई नेता लोग पहले वकील रह चुके हैं। महात्मा गांधी, पंडित जवाहरलाल नेहरू, श्री टंगुटूरि प्रकाशम, श्री राजगोपालाचारी आदि हमारे पूज्य नेता राष्ट्रीय सेवा में आने के पहले वकालत ही करते थे। इसलिए यह कहने में कोई अत्युक्ति नहीं है कि वकील लोग देश का नेतृत्व करने और सरकार का संचालन करने में बड़े क़ाबिल होते हैं।

## XXV
## सदाचार और नीति

मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है। समाज व्यक्ति से बनता है समाज की भलाई के लिए मनुष्य को कुछ सामाजिक नियमों का पालन करना पड़ता है। समाज की शृंखला को दृढ़ करने के लिए मनुष्य को सामाजिक रीति-नीति, रस्म-रिवाज का पालन करना आवश्यक हो जाता है। समाज के हित के लिए हर एक शख्स को अपने कई हितों और इच्छाओं की आहुति दे देनी होती है। समाज को क़ायम रखने के लिए, समाज के प्रत्येक नर-नारी को—चाहे वह ग़रीब हो या अमीर— बलिदान का पुनीत मंत्र सीखना पड़ता है। अगर समाज का प्रत्येक व्यक्ति स्वेच्छाचारी हो जाए, तो हर एक आदमी की बड़ी बुरी

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



हालत हो जाएगी। आप ज़रा सोचिय कि यदि पुत्र पिता की आज्ञा न माने, स्त्री अपने पति का सहयोग न करे, नौकर मालिक को मारने दौड़े, धोबी कपड़ा ले जाकर धोखा दे, तो समाज की क्या दशा होगी!

बात यह है कि बिना नीति और सदाचार के हमारा जीवन नारकीय हो जाएगा, समाज की कड़ियाँ छिन्न-भिन्न हो जाएँगी और प्रत्येक मनुष्य को अतीव कष्ट उठाना पड़ेगा। इसलिए प्रत्येक दृढ़ सुव्यवस्थित समाज में कुछ ऐसे नियम होते हैं, जिनके अनुसार प्रत्येक व्यक्ति को आचारण करना पड़ता है। इन नियमों का निर्माण सदाचार और नीति के आधार पर होता है।

सच पूछिये, तो सदाचार का आधार नीति ही है। एक उदाहरण लीजिये। मान लीजिये कि हमारे पास इस वक्त खाने के लिए कुछ भी नहीं है, और हमारे पड़ोसी के भंडार में खाने के सामान खूब भरे पड़े हैं, तो क्या हमें हक़ है कि बिना माँगे हम अपने पडोसी के खाने के सामान ले लें? आप कहेंगे कि भूख लगी है, तो ले लेने में कोई हानि नहीं है। लेकिन हमारे पड़ोसी का सामान लेने का हमें कोई अधिकार नहीं है। उसने खून-पसीना एक करके धन कमाया है। हम अपनी भूल से और सुस्ती के कारण आज खाने को मुहताज हैं। नीति तो यही कहती है कि प्रत्येक मनुष्य को अपनी गाढ़ी कमाई का उपयोग करने का हक़ है और किसीका यह धर्म नहीं है कि उससे उसकी गाढ़ी कमाई चुराये या छीन ले। इसलिए मनुष्य ने

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



इसी नीति के आधार पर सदाचार का यह नियम बनाया कि मनुष्य को चोरी करना या डाका डालना नहीं चाहिए। इसी प्रकार सत्य बोलना, नम्रता का व्यवहार, अपने पड़ोसी के साथ शिष्टता का व्यवहार करना, किसीको गाली-गलौज न देना, किसीका कोई सामान बिना माँगे न लेना आदि सदाचार के मुख्य-मुख्य नियम बने हैं। इन नियमों का पालन करना नैतिक बुद्धि पर अवलंबित है।

सदाचारी होना हमारा परमकर्तव्य है। सबसे पहले हमारी आत्मा ही हमें अन्याय और दुराचार के पथ पर बढ़ते देखकर रोकने लगती है। यदि हम आत्मा की आज्ञा न मानकर दुराचार और अनीति के मार्ग पर बढ़ते हैं, तो समाज हमें दण्ड देने का प्रयत्न करता है। अगर हम चोरी करेंगे और डाका डालेंगे, तो समाज हमें दण्ड देगा। परन्तु मनुष्य प्रतिक्षण अनेक कार्य करता है। उसके कुछ दुराचार और अन्याय के कार्य ऐसे भी होते हैं, जो समाज के दण्ड-विधान के दायरे में आ सकते। मान लीजिये कि किसी व्यक्ति ने चोरी की। समाज चोरी के लिए उसे दंड देगा। लेकिन मान लीजिये कि किसीने असत्य भाषण किया। उसके लिए समाज के दण्ड का डंडा इतना बड़ा नहीं है कि झूठ बोलनेवाले को खुल्लमखुल्ला कोई सजा दी जा सके। दुराचार के इस प्रकार के कार्यों के लिए समाज दण्ड अवश्य देता है, लेकिन धीरे-धीरे देता है। झूठे आदमी का समाज में विश्वास और आदर नहीं होता।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



सदाचार और नीति के अनुसार आचरण करने के लिए मनुष्य की आत्मा उसे मजबूर करती है। परन्तु फिर भी समाज में ऐसे बहुत-से मनुष्य हैं, जो झूठ बोलते हैं, चोरी और सीनाज़ोरी करते हैं और अन्याय करते हैं। बात यह है कि जिस मनुष्य की आत्मा अपने वश में नहीं है, जिसने संयम और नियम का पाठ नहीं पढ़ा है, और जिसकी आँखों पर स्वार्थ का परदा पड़ा है, वह सदाचारी और न्यायी नहीं हो सकता। स्वार्थ और निर्बलता, ये दो ही वस्तुएँ सदाचार और नीति के मार्ग में रोड़े अटकाती हैं। यदि मनुष्य अपनी इच्छाओं को वश में रखना सीख ले, यदि वह समाज के अन्य सदस्यों के लिए अपने हित के बलिदान का पावन मंत्र सीख जाए, यदि उसे स्वार्थ की आहुति देना आ जाए, तो वह सदाचार और नीति के पथ से विचलित नहीं हो सकता।

**Topics for writing essays, generally given in Matriculation and Rashtra-Bhasha Examination :—**

1. Aeroplane and its uses - हवाई जहाज़ और उसके उपयोग। 2. Advantages of Railways - रेल से लाभ। 3. The bicycle, its merits and defects - पैर-गाड़ी,उसके गुण और दोष। 4. Telephone and its uses - टेलिफ़ोन और उसके उपयोग। 5. Radio and its popularity - रेडियो और उसकी लोकप्रियता। 6. The seasons in India - भारतवर्ष के मौसम। 7. Journey by train - रेल-यात्रा। 8. A visit to a place of historical interest - किसी ऐतिहासिक स्थल की यात्रा। 9. A public function - कोई सार्वजनिक जलसा। 10. How

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



I spent my last vacation - मैंने अपनी पिछली छुट्टा कैसे बितायी। 11. Any raiiway-station - किसी रे वे-स्टेशन का वर्णन। 12. Canals and their uses - नहरों के उपयोग। 13. The motor-car and its place in our life - हमारे जीवन में मोटर-गाड़ी का स्थान। 14. The locomotive-engine-रेल का इंजन। 15. The tram car - ट्राम गाड़ी। 16. A visit to a museum - अजायबघर का निरीक्षण। 17. An evening at a cricus - सरकस में एक सांझ। 18. The unfortunate blind - अभागा अंधा। 19. Market day in my town-मेरे शहर में हाट का दिन। 20. Modern means of transport-यातायात के आधुनिक साधन। 21. A boy-scout camp - बालचर पड़ाव। 22. A bus accident - बस की दुर्घटना। 23. How I propose to spend my time after the examination - परीक्षा के बाद मैं अपना समय कैसे बिताऊँगा। 24. Punctuality-समय की पाबंदी। 25. Thrift and its benefits - मितव्यय की उपयोगिता। 26. The evils of drink शराब की बुराइयाँ। 27. The value of time - समय का मूल्य। 28. Prevention is better than cure - समय रहते चेतना। 29. Wonders of Electricity - विजली के चमत्कार। 30. Some important modern inventions - कुछ मुख्य आधुनिक आविष्कार। 31. The air-mail and its growth - हवाई डाक और उसकी उन्नति। 32. The importance of the postal system - डाक का महत्व। 33. Union is strength - मेल में बल या एकता की शक्ति। 34. Hostel life, its advantages and disadvantanges - छात्रावास-जीवन, उससे लाभ और हानियां। 45. The advantages of good library - अच्छे पुस्तकालय से लाभ।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



36. Public reading - rooms - सार्वजनिक वाचनालय। 37. Physical exercise - शारीरिक व्यायाम। 38. The debating society - वाग्वर्द्धिनी सभा। 39. Compulsory military training - अनिवार्य सैनिक शिक्षा। 40. Music - संगीत। 41. The choice of a profession - पेशे का चुनाव। 42. The caste system in India - भारतवर्ष में वर्ण-व्यवस्था। 43. Health and its value - स्वास्थ्य का महत्व। 44. Hospitals and their uses - अस्पताल के उपयोग। 45. Social service in India - भारत में समाज-सेवा। 46. Our duty to the poor - गरीबों के प्रति हमारा कर्तव्य। 47. The advantages of studying foreign languages - विदेशी भाषाओं के अध्ययन से लाभ। 48. Religious instrucrion in schools - पाठशालाओं में धार्मिक शिक्षा। 49. The relative merits of a boarding school and a day school - गुरुकुल व साधारण स्कूल के गुण-दोष। 54. School magazines and their uses- पाठशाला की पत्रिकाएँ और उनके उपयोग। 51. The tight way of using one's leisure - फुरसत का सदुपयोग। 52. Position of women in modern life - आधुनिक जीवन में स्त्रियों का स्थान। 53. Compulsory primary education - अनिवार्य प्रारंभिक शिक्षा। 54. The mother-tongue as medium of instruction - पढ़ाई का माध्यम मातृभाषा। 55. The morning school - प्रातःकाल का विद्यालय। 56. The uses of news - papers - समाचार-पत्रों से उपयोग। 57. National customs and manners - राष्ट्रीय प्रथाएँ और रस्म-रिवाज। 58. The foreign country I wish to visit - जो विदेश मैं देखना चाहता हूँ। 59. Travelling - पर्यटन, यात्रा या भ्रमण। 60. Old

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



and new methods of travelling - यात्रा के पुराने और नये साधन। 61. Second-class travel in India - भारत में दूसरे दर्जे की यात्रा। 62. The conquest of the skies - आसमान पर विजय। Fairs and their uses - मेले और उनके उपयोग। 64. Life in town, its advantages and disadvantages - नगरवास—उसके लाभ और हानियाँ। 65. Town and country life: a comparison - नगरवास और ग्रामवास की तुलना। 66. A common script for India - भारतवर्ष के लिए सामान्य लिपि। 67. Village reconstruction - ग्रामोद्धार। 68. The work and needs of ryots - काश्तकारों के काम और उनकी आवश्यकताएँ। 69. Preparation for future life at school - पाठशाला में अपने भावी जीवन कीं तैयारी। 70. Fakirs and Sadhus in India - भारत के फ़कीर और साधु। 71. A morning scene near a river bank - नदी के किनारे प्रातःकाल का दृश्य। 72. A walk on the seashore - समुद्र के किनारे घूमना। 73. Kindness to animals - जीव-दया। 74. Study of science - विज्ञान का अध्ययन। 75. Women's education - स्त्री-शिक्षा। 76. Dignity of labour - मेहनत का महत्व। 77. My aim in life - जीवन में मेरा उद्देश्य। 78. Common dress and common food for India - भारत के लिए सामान्य पोशाक व खाना। 79. The changes caused by the introduction of motor-cars - मोटर गाड़ी के प्रवेश से हुए परिवर्तन। 80. New-year's Day - नववर्षारंभ का दिन। 81. My plan after my examination - परीक्षा के बाद मेरी आयोजनाएं। 82. The talkies - बोल-पट। 83. The charms of a country life - ग्राम्यजीवन की खूबियाँ। 84. An outbreak of

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



a serious disease in my town and the measures taken to combat it - मेरे शहर में भयंकर बीमारी का प्रकोप व उसे रोकने की कोशिश। 85. The problem of beggars - भिखारियों की समस्या। 86. Some harmful superstitions - कुछ हानिकारक अंध-विश्वास। 87. Plain living and high thinking - सादा जीवन और उच्च विचार। 88. The pen is mightier than the sword - तलवार से क़लम ज्यादा ताक़तवर है। 89. Example is better than precept - कहने से करना (उपदेश से आचरण) भला। 90. Co-operative societies - सहकारी समितियाँ। 91. The Purda system - पर्दा-प्रथा। 92. Vegetarian vs non-vegetarian food - शाकाहार बनाम मांसाहार। 93. What I would do to promote the people, if I were a minister - मैं मंत्री होता तो जनता की भलाई के वास्ते क्या करता। 94. Cottage Industry - कुटीर उद्योग। 95. Patriotism देश-भक्ति। 96. Child marriage-बाल-विवाह। 97. A common language for India - भारत के लिए एक सामान्य भाषा। 98. The pleasures of reading-पढ़ने का आनन्द। 99. The joint family system - संयुक्त कुटुंब-प्रथा। 100. Hindi is the State language of India - भारत की राजभाषा हिन्दी।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.

# APPENDIX IV

## Some Familiar Proverbs

## कुछ प्रसिद्ध कहावतें

एक पंथ दो काज—To kill two birds at one shot.

जिसकी लाठी उसकी भैंस···Might is right.

नाच न जाने आँगन टेढ़ा—A bad workman complains of his tools.

दूध का जला मट्ठा फूंक-फूंककर पीता है—A burnt child dreads the fire.

बहुत योगी मठ का उजाड़—Too many cooks spoil the broth.

मँगनी के बैल का दांत देखना क्या?—Never look a gift horse in the mouth.

जले पर नमक छिड़कना—To add fuel to fire.

अधजल गगरी छलकत जाय—Empty vessel makes much noise,

डूबते को तिनके का सहारा—A drowning man clutches at a straw.

मार के आगे भूत भागे—A ghost runs away when it is afraid of beating.

जो गरजता सो बरसता नहीं—Barking dogs seldom bite.

दुख में सुमिरन सब करै, सुख में करै न कोय—The danger past God forgotten.

एक हाथ से ताली नहीं बजती—It takes two to make a quarrel.

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



जैसे को तैसा—Tit for tat.

नौ नगद, न तेरह उधार—A bird in the hand is Worth two in the bush.

ऊंची दूकान, फीके पकवान—Much cry and little wool.

जहाँ चाह है, वहाँ राह है—Where there is a will, there is a way.

गाय मारकर जूता दान—Rob Peter and pay Paul.

चोर की दाढ़ी में तिनका—A guilty mind is always suspicious.

जल्दी का काम शैतान का—Haste makes waste.

अंधों में काना राजा—The one-eyed man is king in the land of the blind.

भूखा क्या नहीं करता?—Hunger fears no gallows.

बँधा पानी गंदा होय—Standing pools gather filth.

आप भला तो जग भला—Good mind, good fiind.

अशर्फ़ी लुट गयी, कोयले पर छाप—Penny-wise, pound-foolish.

मौनम् सम्मति-लक्षणम् या अल ख़ामोशी नीम-रज़ा—Silence gives consent.

अपने मुँह मियाँ मिट्ठू बना—Self-praise is no recommendation (fool to others, to himself a sage).

नीम हकीम ख़तरे जान—A little knowledge is a dangerous thing. A quack doctor. a new grave-digger.

जैसी करनी वैसी भरनी—As you sow, so shall you reap.

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



पाक रहे बेबाक रहे—Out of debt, out of danger.

हर फन मौला—Jack of all trades.

ऊंट के मुंह में जीरा—A drop in the ocean.

मुंह में राम बगल में छुरी—A honeyed tongue, a heart of gall (A wolf in sheep's clothing).

चार दिन की चाँदनी, फिर अंधेरी रात—A nine days wonder.

दुविधा में दोनों गये, माया मिली न राम—Between two stools, we come to the ground.

चोर का साथी गिरह-कट—Birds of the same feather flock together.

भैंस के आगे बीन बजाना—Throwing pearls before swine.

लोहे का चना चबाना—Hard nut to crack.

बहती गंगा में हाथ धोओ—Make hay while the sun shines.

मुफ़लिसी में आटा गीला—Misfortune never comes single.

राई का पर्वत बनाना—To make a mountain of a molehill.

सांच को आंच नहीं—The innocent has nothing to fear.

होनहार बिरवान के होत चीकने पात—Coming events cast their shadows before. (The child is the father of the man.)

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



पानी में रहकर मगर से बैर—He quarrels with the alligator, yet he lives in water. (It is hard to sit at Rome and strive with the Pope.)

का वर्षा जब कृषि सुखाने—After death, the doctor (To lock the stable ofter the horse is gone).

ख़याली पुलाव पकाना—To build castles in the air. (To count the chickens before the eggs are hatched.)

तुरंत दान महा कल्याण—A stitch in time saves nine.

चिड़ियों की जान जाए, लड़के का खिलौना—Sport to the cat, death to mouse.

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.

# APPENDIX V

## नमूने के प्रश्न (Model Questions)

I. शुद्ध कीजिये :—

1. मैं परीक्षा के लिए खूब पढ़ी हूँ, पर उत्तीर्ण नहीं मिला। 2. मेरे को उन्होंने देख चुका। 3. यह काम वह करना चाहिए। 4. मैं मेरे घर पहुँचने से पहले वह चले गया। 5. वह कब मेरें घर आते हैं, तब मैं घर मं नहीं हूँ। 6. तुम वहाँ जाना पड़ोगे। 7. मैंने पांच किताबें पढ़ चुकीं। 8. उसनें मेरे पास वह बात बोली। 9. तुम जितना रुपया पूछो, उतना मैं दूंगा। 10. वह लड़का ने उस बर्तन टूट डाला। 11. महाराजा दशरथ की तीन रानियाँ थीं। 12. तुम उसे क्यों जाने दिया? 13. मैं तुमको साथ जंग में जाने को डरता हूँ। 14. तुमने किया काम ठीक नहीं है। 15. राम को चार बहनें हैं। 16. वह आते ही मैं चला गया। 17. बाघ को देखकर लड़का डर हो गया। 18. हम हिन्दी पढ़ना ज़रूर है। 19. वह कलकत्ता जाना चाहिए। 20. राम कहने से अनुसार मैंने इस काम किया।

II. नीचे लिखे शब्दों को ठीक तरह से रखकर वाक्य बनाइये :—

1. बच्चे तंदुरुस्त खाना खिलाओ कि वे अच्छा रहें। 2. आजकल हाथ से अपने लोग अच्छा काम करना नहीं समझते। 3. जो आदर करते हैं उनका सभी सच बोलते हैं। 4. मुझको वह कल देखने के लिए आया था इधर। 5. राम के गुस्सा बाप को आया।

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.

Funding: Tattva Heritage Foundation,Kolkata. Digitization: eGangotri.



III. (अ) निम्नलिखित सूचनाओं के अनुसार वाक्यों को बदलिये :—

1. न उधर गांधीजी आये, न नेहरूजी। (अर्थ को बिना बदले 'न' को हटा दीजिये)। 2. बंदर को देखकर सियार को बड़ी खुशी हुई। ('खुशी' के स्थान में 'खुश' का प्रयोग कीजिये)। 3. राम के स्टेशन पहुँचते ही गाड़ी छूट गयी। ('जब' और 'तब' का प्रयोग करके वाक्य का रूप बदलिये।) 4. रामचंद्र ने रावण को मार डाला। (वाच्य बदलकर लिखिये।) 5. गोपाल से तीन आम खाये गये। (वाच्य बदलिये।)

(आ) निम्नलिखित शब्दों के दो-दो अर्थ अपनी मातृभाषा में लिखकर उनका अलग-अलग हिन्दी वाक्यों में प्रयोग कीजिये :—

कल, परसों, की, पर, दो, दिया, जल, कर।

---

CC-0. Bhagavad Ramanuja National Research Institute, Melukote Collection.